☐ प्रकाशक :
दीप पब्लिकेशन
कंचन मार्केट
अस्पताल रोड, आगरा-३

☐ लेखक/सम्पादक:
आचार्य पं. राजेश दीक्षित

☐ सर्वाधिकार : प्रकाशकाधीन

☐ संस्करण :
प्रथम, १९८७
द्वितीय, १९९०
तृतीय, १९९५

☐ मूल्य : स्वदेश में - 45/- रुपये
विदेश में - (5) डालर
(4) पौण्ड

☐ मुद्रक :सुमन कम्पोजिंग हाऊस, अमरपुरा, आगरा।
ब्रज प्रिंटिंग प्रेस, नयाबांस, आगरा-२



**KALI TANTRA SHASTRA**

*By : Pt. Rajesh Dixit*



## श्री महाकाली

शवारूढ़ां महाभीमां घोरदंष्ट्रां वरप्रदाम्।
हास्ययुक्तां त्रिनेत्रां च कपालकर्त्रिकाकराम्।।
मुक्तकेशीं ललजिह्वां पिवन्तीं रुधिरं मुहुः।
चतुर्बाहुयुतां देवीं वराभयकरां स्मरेत्।।

# काली तन्त्र शास्त्र

- तन्त्र एक ऐसा कल्पवृक्ष है, जिससे छोटी से छोटी और बड़ी से बड़ी कामनाओं की पूर्ति सुलभ है।
- श्रद्धा और विश्वास के सम्बल पर लक्ष्य की ओर बढ़ने वाला तन्त्र-साधक अतिशीघ्र निश्चित लक्ष्य को प्राप्त कर लेता है।



भावों को प्रकट करने के साधनों का आदिस्रोत यन्त्र-तन्त्र ही है। यन्त्र-तन्त्र के विकास से ही अंक और अक्षरों की सृष्टि हुई है। अतः रेखा, अंक एवं अक्षरों का मिला-जुला रूप तन्त्रों में व्याप्त हो गया। साधकों ने इष्टदेव की अनुकम्पा से बीज-मन्त्र तथा मन्त्रों को प्राप्त किया और उनके जप से सिद्धियाँ पायीं तो यन्त्र-तन्त्र में उन्हें भी अंकित कर लिया।



## ❁ एक दृष्टि में ❁

- मानव-जीवन की आवश्यकता और आकांक्षाओं की पूर्ति के अनेक साधनों में 'तन्त्र' सरल और सुगम साधन हैं।
- यह भ्रम सर्वथा निमूल है कि तन्त्र केवल भूल-भूलैया अथवा मन बहलाने का नाम है।
- तन्त्र का विशाल प्राचीन साहित्य इसकी वैज्ञानिक सत्यता का जीता-जागता प्रमाण है।
- आधुनिक विज्ञान और तन्त्र में बहुत समानता होते हुए भी तन्त्र में स्थायित्व है, सत्य है और कल्याण है।
- तन्त्र-विधान का शास्त्रीय परिचय और विधियों का सर्वांगीण ज्ञान साधना को सफल बनाकर सिद्धि तक पहुँचता है।
- लोक-कल्याण और आत्म-कल्याण की कामना से किये गये तान्त्रिक कर्म इस लोक और परलोक दोनों में लाभदायी होते हैं।
- नित्यकर्म, संक्षिप्त हवन विधि, शास्त्रीय विवेचन और काली तन्त्र के अभिनव-प्रयोग आपको कष्टों से बचाने में सहायक होंगे।
- इस पुस्तक में दिये गये तन्त्र-मन्त्र प्राचीनतम्, प्रामाणिक, अनुपलब्ध पुस्तकों से संकलित किये गये हैं सिर्फ उन्हीं मन्त्र, तन्त्र को पुस्तक में स्थान दिया गया है जिनकी सत्यता निर्विवाद है।
- पुस्तक पाठकों की भलाई के लिए बनायी गयी है अस्तु "कुएँ के अन्दर जैसी आवाज देंगे वैसी ही प्रतिध्वनि होगी" की तरह साधना आपके सच्चे मन कर्म से होगी तभी उसमें इष्टतम् फल प्राप्त होगा अन्यथा जैसा करेगा वैसा भरेगा। इसमें लेखक, प्रकाशक का क्या दोष ?

## साधन से पूर्व आवश्यक निर्देश

किसी भी मन्त्र-तन्त्र की साधना से पूर्व निम्नलिखित निर्देशों को ध्यान में रखना आवश्यक है :—

(१) मन्त्र-तन्त्र का जप अंग-शुद्धि, सरलीकरण एवं विधि-विधान पूर्वक करना उचित है। आत्म-रक्षा के लिए सरलीकरण की आवश्यकता होती है।

(२) किसी भी तन्त्र अथवा मन्त्र की साधना करते समय उस पर पूर्ण श्रद्धा रखना आवश्यक है, अन्यथा वांछित फल प्राप्त नहीं होगा।

(३) मन्त्र-तन्त्र साधन के समय शरीर का स्वस्थ्य एवं पवित्र रहना आवश्यक है। चित्त शान्त हो तथा मन में किसी प्रकार की ग्लानि न रहे।

(४) शुद्ध, हवादार, पवित्र एवं एकान्त-स्थान में ही मन्त्र साधना करनी चाहिए। मन्त्र-तन्त्र साधना की समाप्ति तक एक स्थान परिवर्तन नहीं करना चाहिए।

(५) जिस मन्त्र-तन्त्र की जैसी साधना-विधि वर्णित है, उसी के अनुरूप सभी कर्म करने चाहिए अन्यथा परिवर्तन करने से विघ्न-बाधाएँ उपस्थित हो सकती हैं तथा सिद्धी में भी सन्देह हो सकता है।

(६) जिस मन्त्र की जप संख्या आदि जितनी लिखी है उतनी ही संख्या में जप-हवन आदि करना चाहिए। इसी प्रकार जिस दिशा की ओर मुंह करके बैठना लिखा हो तथा जिस रंग के पुष्पों का विधान हो, उन सबका यथावत् पालन करना चाहिए।

(७) एक बार में एक ही तन्त्र की साधना करना उचित है। इसी प्रकार एक समय केवल एक ही मनोभिलाषा की पूर्ति का उद्देश्य सम्मुख रहना चाहिए।

# दो शब्द



● भगवती दुर्गा के बाद भगवती काली उपासना का ही हमारे देश में सर्वाधिक प्रचलन है। कलकत्ता में कालीघाट का मन्दिर जहाँ विश्व-प्रसिद्ध है, वहीं अन्य स्थानों पर भी भगवती काली के अनेक प्रसिद्ध मन्दिर पाये जाते हैं। काली-भक्तों तथा साधकों की संख्या भी अपरमित है।

● भगवती काली के अनेक भेद हैं, उनमें दशमहाविद्यान्तर्गत प्रथम महाविद्या भगवती आद्याकाली को साक्षात् ब्रह्मस्वरूपा, अनादि एवं अनन्ता माना गया है। वे ही परब्रह्म शिव की पराशक्ति हैं। दुर्गासप्तशती में जिन काली देवी की उत्पत्ति भगवती दुर्गा के मस्तक से बताई गई है, उन्हें भगवती आद्याकाली का अवतार कहा जा सकता है।

● भगवती आद्या काली के रूपभेदों में दक्षिणाकाली का स्वरूप सद्य फलप्रद माना गया है। भगवती दक्षिणा काली के अनेक मन्त्र हैं। यदि श्रद्धा भक्ति पूर्व भगवती के मन्त्रों का साधन किया जाय तो साधक को चतुर्वर्ग की प्राप्ति तो होती है, अन्त में भगवती का सामुज्य भी प्राप्त होता है।

● प्रस्तुत संकलन में भगवती दक्षिणाकाली के मन्त्रों की साधन-विधि का शास्त्रीय एवं विस्तृत उल्लेख किया गया है साथ ही उनके अन्य रूपों—गुह्यकाली भद्रकाली, श्मशान काली एवं महाकाली के विविध मन्त्र तथा उनकी साधन विधि का भी वर्णन किया गया है।

● अन्त में, भगवती आद्याकाली से सम्बन्धित, कीलक, अर्गल, कवच, स्त्रोत सहस्राक्षरी, बीजाक्षरी, सतनाम तथा सहस्रनाम स्त्रोत आदि देकर संकलन को सर्वाङ्गपूर्ण बनाने की चेष्टा की गई है।

● हमें विश्वास है कि जो काली-भक्त संस्कृत से अनभिज्ञ होने के कारण प्राचीन तन्त्र ग्रन्थों का अध्ययन कर पाने में असमर्थ हैं, उनके लिए यह संकलन अत्यन्त उपयोगी तथा मार्ग दर्शक सिद्ध होगा। इसमें काली-साधन से सम्बन्धित प्रामाणिक माने जाने वाले प्राचीन संस्कृत ग्रन्थों में वर्णित सामग्री का ही सरल हिन्दी भाषा में क्रमानुसार उल्लेख किया गया है। अन्त में स्त्रोतादि के मूल संस्कृति पाठ भी दिए गये हैं, क्योंकि उनका उसी रूप में पाठ किया जाता है। स्तोत्रादि की हिन्दी-भाषा टीका देकर पुस्तक की पृष्ठ संख्या में वृद्धि करना उचित प्रतीत नहीं हुआ।

● जिन पाठकों को इस पुस्तक में उल्लिखित किसी विषय को समझने में कठिनाई हो, वे नीचे लिखे पते पर हमें निसंकोच पत्र लिख सकते हैं। उत्तर के लिए साथ में पर्याप्त डाक-टिकट युक्त लिफाफा भेजना आवश्यक होगा उचित पारिश्रमिक प्राप्त होने पर हम उनकी यथाशक्ति सहायता करने को प्रस्तुत हैं। जो साधक कार्डबोर्ड पर मुद्रित अथवा विभिन्न धातुओं पर निर्मित काली-पूजन यन्त्रों को हमारे यहाँ से मँगाना चाहें वे भी पत्र व्यवहार कर सकते हैं।

● शब्दाडम्बर से सर्वथा निर्लिप्त रहकर, केवल उपयोगी सामग्री को ही इस संकलन में प्रस्तुत किया गया है प्रमादवश यदि कहीं कोई भूल अथवा त्रुटि रह गई हो तो विद्वज्जन उस ओर हमारा ध्यान आकर्षित करने की कृपा अवश्य करें, ताकि पुस्तक के अगले संस्करण में उसका निराकरण किया जा सके। जिन साधकों के पास काली-साधन से सम्बन्धित कोई लोकहितकर सामग्री, यन्त्र, विधि, ग्रन्थ आदि हों, वे उसकी सूचना प्रकाशक को देने अथवा भेजने की कृपा कर सकें तो हम उनके अत्यन्त आभारी होंगे।

किमधिकम् ?

म २६, महाविद्या कालोनी
मथुरा (उत्तर-प्रदेश)
नववर्षारम्भ, सं. २०४५ वि०

विद्वज्जन चरण सेवक :

राजेश दीक्षित

# विषय-सूची

# १ | काली-तत्व निरूपण

## भगवती काली

'काली' शब्द का अर्थ है—'काल' की पत्नी।' 'काल' शिवजी का नाम है, अतः शिव-पत्नी को ही 'काली' की संज्ञा से अभिहित किया गया है। इन्हें 'आद्या काली' भी कहते हैं।

मार्कण्डेय पुराण के 'दुर्गा सप्तशती खण्ड' में भगवती अम्बिका के ललाट से जिन 'काली' की उत्पत्ति का वर्णन किया गया है, भगवती आद्या काली उनसे भिन्न है। भगवती अम्बिका के ललाट से उत्पन्न काली दुर्गा की त्रिमूर्तियों में से एक हैं। उनके ध्यान का स्वरूप भी आद्या काली के ध्यान से भिन्न है।

तन्त्र शास्त्रों में आद्या भगवती के दस भेद कहे गए हैं—(१) काली, (२) तारा, (३) षोडशी, (४) भुवनेश्वरी, (५) भैरवी, (६) छिन्नमस्ता, (७) धूमावती, (८) बगला, (९) मातंगी एवं (१०) कमलात्मिका। इन्हें सम्मिलित रूप में 'दशमहाविद्या' के नाम से भी जाना जाता है। इनमें भगवती काली मुख्य हैं।

भगवती काली के रूप-भेद असंख्य हैं। तत्त्वतः सभी देवियाँ, योगिनियाँ आदि भगवती की ही प्रतिरूपा हैं, तथापि इनके आठ भेद मुख्य माने जाते हैं—(१) चिन्तामणि काली, (२) स्पर्शमणि काली, (३) सन्ततिप्रदा काली, (४) सिद्धि-काली (५) दक्षिणा काली, (६) कामकला काली, (७) हंस काली एवं (८) गुह्य काली। 'काली-क्रम-दीक्षा' में भगवती काली के इन्हीं आठ भेदों के मन्त्र दिए जाते हैं। इनके अतिरिक्त (१) भद्रकाली, (२) श्मशानकाली तथा (३) महाकाली-ये तीन भेद भी विशेष प्रसिद्ध हैं तथा इनकी उपासना भी विशेष रूप से की जाती है।

दशमहाविद्याओं के मन्त्र जप ध्यान पूजन तथा प्रयोग की विधियाँ कवच, स्तोत्र, सहस्रनाम आदि प्रथक्-प्रथक् हैं। अतः इन सभी देवियों के सम्बन्ध में हमने प्रथक्-प्रथक् ग्रंथों का संकलन किया है।

भगवती कालिका के स्वरूपों में 'दक्षिणा काली' मुख्य हैं। इन्हें 'दक्षिण कालिका' तथा दक्षिणा कालिका आदि नामों से भी सम्बोधित किया जाता है।

काली उपासकों में सर्वाधिक लोकप्रिय भी भगवती 'दक्षिणा काली' ही हैं। अतः प्रस्तुत ग्रंथ में उन्हीं के विविध मन्त्रों की साधन-विधियों का विस्तृत उल्लेख किया गया है।

गुह्यकाली, भद्रकाली, श्मशान काली तथा महाकाली—ये चारों स्वरूप भी प्रकारान्तर से भगवती दक्षिणा कालिका के ही हैं तथा इनके मन्त्रों का जप, न्यास, पूजन, ध्यान आदि भी प्रायः भगवती दक्षिणा काली की भाँति ही किया जाता है, अतः इन चारों के मन्त्र तथा ध्यानादि के भेदों को भी इस सङ्कलन में समाविष्ट कर लिया गया है।



चित्र—२

भगवती काली को अनादिरूपा, आद्या विद्या, ब्रह्मस्वरूपिणी तथा कैवल्य दात्री माना गया है। अन्य महाविद्याएँ मोक्षदात्री कही गई हैं।

दशमहाविद्याओं में भगवती षोडशी (जिन्हें 'त्रिपुर सुन्दरी' भी कहा जाता है), भुवनेश्वरी तथा छिन्नमस्ता रजोगुण प्रधाना एवं सत्वगुणात्मिका हैं, अतः ये गौण रूप से मुक्तिदात्री हैं।

धूमावती, भैरवी, बगला, मातंगी तथा कमलात्मिका—ये सब देवियाँ तमोगुण प्रधाना हैं, अतः इनकी उपासना मुख्यतः षट्कर्मों में ही की जाती है।

शास्त्रो के अनुसार—'**पञ्चशून्ये स्थिता तारा सर्वान्ते कालिकास्थिता।**" अर्थात् पाँचों तत्त्वों तक सत्वगुणात्मिका भगवती तारा की स्थिति है तथा सबके अन्त में भगवती काली स्थित है अर्थात् भगवती काली आद्याशक्ति चित्तशक्ति के

रूप में विद्यमान् रहती हैं। अस्तु, वह अनित्य, अनादि, अनन्त एवं सब की स्वामिनी है। वेद में 'भद्रकाली' के रूप में इन्हीं की स्तुति की गई है।

जैसाकि बारम्बार कहा गया है, भगवती काली अजन्मा तथा निराकार है, तथापि भावुक भक्तजन अपनी भावनाओं तथा देवी के गुण कार्यों के अनुरूप उनके काल्पनिक साकार रूप की उपासना करते हैं। भगवती चूंकि अपने भक्तों पर स्नेह रखती हैं, उनका कल्याण करती हैं तथा उन्हें युक्ति-मुक्ति प्रदान करती हैं, अतः वे उनके हृदयाकाश में अभिलषित रूप में सरकार भी हो जाती है।

इस प्रकार निराकार होते हुए भी वे साकार हैं, अदृश्य होते हुए भी दृश्यमान हैं।

## दक्षिणा काली

'भगवती का नाम' दक्षिणा काली' क्यों है अथवा 'दक्षिणा काली' शब्द का भावार्थ क्या है ?—इस सम्बन्ध में शास्त्रों ने विभिन्न मत प्रस्तुत किए हैं, जो संक्षेप में इस प्रकार हैं—

'निर्वाण तन्त्र' के अनुसार—

(१) दक्षिण दिशा में रहने वाला सूर्य-पुत्र 'यम' काली का नाम सुनते ही भयभीत होकर दूर भाग जाता है, अर्थात् वह काली-उपासकों को नरक में नहीं ले जा सकता, इसीकारण भगवती को 'दक्षिणा काली' कहते हैं।

अन्य मतानुसार—

(२) जिस प्रकार किसी धार्मिक कर्म की समाप्ति पर दक्षिणा फल की सिद्धि देने वाली होती है, उसी प्रकार भगवती काली भी सभी कर्म-फलों की सिद्धि प्रदान करती है, इस कारण उनका नाम दक्षिणा है।

(३) देवी वर देने में अत्यन्त चतुर हैं इसलिए उन्हें 'दक्षिणा' कहा जाता है।

(४) सर्वप्रथम दक्षिणामूर्ति भैरव ने इनकी आराधना की थी, अतः भगवती को 'दक्षिणा काली' कहते हैं।

(५) पुरुष को दक्षिण तथा शक्ति को 'वामा' कहते हैं। वही वामा दक्षिण पर विजय प्राप्त कर, महामोक्ष प्रदायिनी बनी, इसी कारण तीनों लोकों में उन्हें 'दक्षिणा' कहा गया है।

## भगवती के स्वरूपादि का भावार्थ

भगवती काली के स्वरूप आदि से सम्बन्धित शब्दों का भावार्थ जाने विना

अर्थ का अनर्थ हो जाता है। अतः यहाँ कुछ प्रमुख शब्दों के भावार्थ प्रस्तुत किये जा रहे हैं।

**वर्ण**—'महानिर्वाण' तन्त्र के अनुसार—"जिस प्रकार श्वेत, पीत आदि सभी रंग काले रंग में समाहित हो जाते हैं, उसी प्रकार सब जीवों का लय काली में ही होता है, अतः कालशक्ति, निगुर्णा, निराकार भगवती काली का वर्ण भी 'काल।' ही निरूपित किया गया है।

कुछ तन्त्रों में भगवती का वर्ण 'काला' तथा 'लाल'—दोनों ही बताये गए हैं, परन्तु साथ ही यह भी स्पष्ट कर दिया गया है कि भगवती 'दक्षिणा काली' का रंग काला तथा भगवती त्रिपुर सुन्दरी अर्थात् तारा का रंग लाल है। यथा—

"कालिका द्विविधा प्रोक्ता-कृष्णा रक्त प्रभेदतः।
कृष्णातु दक्षिणा प्रोक्ता रक्तातु सुन्दरी मता॥
इयं नारायणी काली तारा स्यात् शून्यवाहिनी।
सुन्दरी रक्त काली तत् भैरवी नादिनी तथा॥"

अस्तु, भगवती के दक्षिण काली अथवा भद्रकाली, गुह्यकाली श्मशानकाली तथा महाकाली आदि रूपों के उपासक भक्तों को देवी के 'श्यामवर्ण' अथात् काले रंग के शरीर की ही भावना करनी चाहिए।

**निवास**—भगवती काली को 'श्मशान वासिनी' कहा गया है। श्मशान का लौकिक अर्थ है—'जहाँ मृत प्राणियों के शरीर जलाये जाते हो।' परन्तु देवी के निवास-स्थल के सम्बन्ध में 'श्मशान' शब्द का यह अर्थ लागू नहीं होता है।

पन्च महाभूतों का 'चिद्ब्रह्म' में लय होता है। भगवती आद्याकाली 'चिद्-ब्रह्म स्वरूपा' है। अस्तु, जिस स्थान पर पंचमहाभूत लय हों, वही श्मशान है और वहीं भगवती का निवास है—यह समझना चाहिए।

संसारिक विषयों काम-क्रोध रागादि के भस्म होने का मुख्य स्थान 'हृदय' है। चूँकि जिस स्थान पर कोई वस्तु भस्म हो, वह स्थान 'श्मशान' कहलाता है।, अतः काम क्रोध रागादि से रहित श्मशान रूपी हृदय में ही भगवती काली निवास करती है। अस्तु भक्तजनों को चाहिए के वे अपने हृदय में भगवती काली को स्थापित करने हेतु उसे 'श्मशान' बनालें अर्थात् सांसारिक राग-द्वेषादि से पूर्णतः रहित करलें।

**चिता**—श्मशान में चिता के प्रज्ज्वलित होने का तात्पर्य है—राग-द्वेषादि विकार-रहित हृदयरूपी श्मशान में 'ज्ञानाग्नि' का निरन्तर प्रज्ज्वलित बने रहना।

**शिवा, कङ्काल, अस्थि, शवमुण्ड**—श्मशान में शिवा (गीदड़ी, सियारिन),

कङ्काल, अस्थि (हड्डी) तथा शवमुण्ड की उपस्थिति का तात्पर्य है—शिवा, शव-मुण्ड आदि अपञ्चीकृत महाभूत हैं तथा अस्थि-कङ्काल आदि उज्ज्वल वर्ण सत्व-गुण के बोधक है अर्थात् हृदयरूपी श्मशान में अपञ्चीकृत महाभूत शिवा, शवमुण्ड आदि के रूप में तथा अस्थि-कङ्काल आदि सत्वगुण के रूप में उपस्थित रहते हैं।

**आसन**—'शिव' से जब शक्ति प्रथक् हो जाती है, तो वह 'शव' मात्र रह जाता है अर्थात् जिस प्रकार शिव का अंश स्वरूप जीव-शरीर प्राण रूपी शक्ति के हट जाने पर मृत्यु को प्राप्त होकर 'शव' हो जाता है, उसी प्रकार उपासक जब अपनी प्राणशक्ति को चित् शक्ति में समाहित कर देता है, तब उसका पञ्च-भौतिक शरीर 'शव' की भाँति निर्जीव हो जाता है। उस स्थिति में भगवती आद्या शक्ति उसके ऊपर अपना आसन बनाती है अर्थात् उस पर अपनी कृपा बरसाती हैं और उसे स्वयं में सन्निहित कर, भौतिक प्रपञ्चों से मुक्त कर देती हैं। यही भगवती का शवासन है और इसीलिए 'शव' को भगवती का 'आसन' कल्पित किया गया है।

**शशि शेखरा**—भगवती के ललाट पर चन्द्रमा की स्थिति बताकर उन्हें "शशि शेखरा' कहा गया है, इसका भावार्थ यह है कि वे चिदानन्दमयी है तथा अमृतत्व रूपी चन्द्रमा को धारण किए हैं अर्थात् उनकी शरण में पहुँचने वाले साधक को अमृतत्व की उपलब्धि होती है।

**मुक्त केशी**—'भगवती के बाल बिखरे हैं, इसका तात्पर्य है कि भगवती केश-विन्यासादि विकारों से रहित त्रिगुणातीता हैं।

**त्रिनेत्रा**—'भगवती के तीन नेत्र हैं यह कहने का आशय है कि सूर्य, चन्द्र तथा अग्नि ये तीनों ही भगवती के नेत्र रूप हैं। दूसरे शब्दों में भगवती तीनों लोकों को, तीनों कालों को देख पाने में सक्षम हैं।

**महाघोरा**—भगवती उच्चस्वर वाली है, इसका भावार्थ है भगवती का नाम सुनते ही पाप-समूह उसी प्रकार पलायन कर जाते हैं, जिस प्रकार सिंह की दहाड़ सुनकर वन के पशु दूर भाग जाते हैं।

**बालावतंसा**—भगवती अपने कानों में बालकों के शव पहने हैं। इस कथन का अशय यह है कि वे पूर्वोक्त शव तुल्य निर्विकार हृदय वाले बाल-स्वभाव जैसे भक्तों की ओर कान लगाये रखती हैं अर्थात् उनकी प्रत्येक प्रार्थना को ध्यान से सुनती हैं।

**सृक्कद्वयगलद् रक्त धारा**—'भगवती के दोनों होठो के कोनों से रक्त की धारा बह रही है"—यह कहने का आशय है कि भगवती शुद्ध सत्वात्मिका हैं और वे रजोगुण एवं तमोगुण को निःसृत कर रही हैं।

**प्रकटितरदना**—'भगवती के दाँत बाहर की ओर निकले हैं, जिनसे वे जीभ को दबाये हुए हैं' इस कथन का आशय यह है कि भगवती तमोगुण एवं रजोगुण रूपी जीभ को अपने सतोगुण रूपी उज्ज्वल दाँतों से दबाये हुए हैं।

**स्मितमुखी**– 'भगवती के मुख पर मुस्कान बनी रहती है'—इसका तात्पर्य है कि वे नित्यानन्द स्वरूपा है।

**पीनोन्नत पयोधरा**—"भगवती के स्तन बड़े तथा उन्नत हैं"—यह कहने का आशय है कि वे तीनों लोकों को आहार देकर उनका पालन करती है तथा स्वभक्तों को अमरत्व अथवा मोक्षरूपी दुग्ध पान कराती हैं।

**कण्ठावसक्तमुण्डालीगलद्रुधिरचर्चिता**—इस कथन का आशय है—मुण्ड-माला के पचास मुण्ड अर्थात् पचास 'मातृकावर्णों' को धारण करने के कारण भगवती शब्द ब्रह्म स्वरूपा है। उस शब्द गुण से रजोगुण का टपकना अर्थात् सृष्टि का उत्पन्न होना ही, रक्त स्राव है। भगवती उसी स्राव से आप्लावित है अर्थात् निरन्तर नवीन सृष्टि करती रहती है।

**दिगम्बरा**– 'भगवती दिगम्बरा है'—इसका आशय यह है कि वे मायारूपी आवरण से आच्छादित नहीं हैं अर्थात् उन्हें माया अपनी लपेट में नहीं ले पाती।

**शवानांक संघातै-कृतकाञ्ची**—'भगवती शवों के हाथ की करधनी पहने हैं'—इस कथन का तात्पर्य यह है कि कल्पान्त में सभी जीव स्थूल-शरीर त्यागकर सूक्ष्म शरीर के रूप में (कल्पारम्भ पर्यन्त, जब तक कि उनका मोक्ष नहीं हो जाता) भगवती के कारण शरीर के संलग्न रहते हैं।

शव की भुजाओं से आशय जीवों के कर्म की प्रधानता का है।

'वे भुजाएँ देवी के गुप्ताङ्ग को ढाँके हुए हैं'—इस कथन का आशय यह है कि नवीनकल्प के आरम्भ होने तक देवी द्वारा सृष्टि-निर्माण का कार्य स्थगित बना रहता है।

**वामहस्ते कृपाण**—'देवी के ऊपर वाले बाँये हाथ में कृपाण है'—इसका आशय यह है कि भगवती हानिरूपी तलवार से मोहरूपी मायापाश को नष्ट करती है। तलवार के बाँये हाथ में होने का तात्पर्य यह है कि भगवती वाम-मार्ग अर्थात् शिवजी (शिवजी का एक नाम 'वामदेव' भी है) के बताये हुए मार्ग पर चलने वाले निष्काम भक्तों के अज्ञान को नष्ट कर, उन्हें मुक्ति प्रदान करती हैं।

**छिन्नमुण्डं तथाधः**—'देवी के नीचे वाले बाँये हाथ में कटा हुआ सिर है'—यह कहने का तात्पर्य है कि देवी अपने निचले बाँये हाथ में अर्थात् वाम-मार्ग की

निम्नतम माने जाने वाली क्रियाओं में भी, रजोगुण-रहित तत्वज्ञान के आधार मस्तक (शुद्धज्ञान) को धारण किये रहती हैं।

**सव्येचाभीर्वरञ्च**—'देवी के दाँई ओर के हाथों में अभय तथा वर मुद्रा हैं - इस कथन का तात्पर्य है कि देवी दक्षिणमार्गी सकाम-साधकों को 'अभय' (निर्भयता) तथा 'वर' (मनोभिलाषाओं की पूर्ति) प्रदान करती हैं।

**महाकाल सुरता**—'देवी महाकाल के साथ सुरत (सहवास) में संलग्न हैं'— अर्थात् भगवता महाकाल को शक्ति प्रदान करती हैं। जब वे निर्गुणा होती है तो महाकाल उन्हीं में सन्निविष्ट हो जाता है और जब सगुणा होती हैं तो महाकाल से मुक्त रहते हैं। अस्तु, वे स्थिति-क्रम में महाकाल के साथ 'सुरता' एवं सृष्टिक्रम में 'विपरीत रता' रहती हैं।

**नित्य यौवनवती**—'देवी नित्य यौवनवती हैं'—यह कहने का आशय है कि भगवती में अवस्था सम्बन्धी कोई परिवर्तन नहीं होता। वे नित्य चित् स्वरूपा युवती जैसी बनी रहती है।

**करालवदना**—इसका तात्पर्य है कि भगवती के विराट् स्वरूप को देखकर दुष्टजन भयभीत हो जाते हैं।

## अन्य शब्दों के भावार्थ

**मातृ योनि**—इसका अर्थ है—मूलाधार स्थित त्रिकोण। जयमाला के सुमेरु को भी 'मातृ योनि' कहा जाता है।

**लिङ्ग**—इसका अर्थ है—जीवात्मा।

**भगिनी**—'कुण्डलिनी' को जीवात्मा की भगिनी कहा गया है।

**योनि**—'सुमेरु' के अतिरिक्त माला के अन्य दानों को 'योनि' कहा जाता है।

**मद्यपान**—इसका आशय है—कुण्डलिनी को जगाकर ऊपर उठायें तथा षट् चक्र का भेदन करते हुए सहस्रार में लेजाकर, शिव-शक्ति की समरसता के आनन्दामृत का बारम्बार पान करना।

कुण्डलिनी को मूलाधार चक्र अर्थात् पृथ्वी तत्व से उठाकर सहस्रार में ले जाने से जिस आनन्द रूपी अमृत की उपलब्धि होती है, वही **'मद्यपान'** है और ऐसे अमृत रूपी मद्य का पान करने से पुनर्जन्म नहीं होता।

---

# २ मन्त्र दीक्षा-क्रम, जप, ध्यान-तत्व निरूपण

## मन्त्र-दीक्षा क्रम

भगवती काली की उपासना के अनेक मन्त्र हैं।

एकाक्षर मन्त्र **'क्रीं'**—को 'काली-प्रणव' कहा गया है। यह 'चिन्तामणि-काली' का मन्त्र है, अतः सर्वप्रथम इसी मन्त्र की दीक्षा आवश्यक है। इस एकाक्षर-मन्त्र को 'महामन्त्र' की संज्ञा से अभिहित किया गया है।

**'हूँ हूँ'**—यह क्रोध बीजद्वय मन्त्र 'स्पर्शमणि काली' का है, अन्तः दूसरी बार इस मन्त्र की दीक्षा होनी चाहिए। यह मन्त्र शब्द ज्ञान दाता है।

**'हूं क्रीं ह्रीं'**—यह त्र्यक्षर मन्त्र सन्ततिप्रदा काली का है! अतः तीसरी बार इस मन्त्र की दीक्षा होनी चाहिए।

**"ॐ ह्रीं क्रीं में स्वाहा'**—यह मन्त्र 'सिद्ध काली' का है। अतः चौथी बार इस मन्त्र की दीक्षा होनी चाहिए।

उक्त दीक्षाओं के उपरान्त भगवती दक्षिणा काली के 'विद्याराज्ञी बाईस अक्षरों वाले मन्त्र की दीक्षा होनी चाहिए।

इसके पश्चात् कामकला काली, हंसकाली, गुह्यकाली, भद्रकाली, श्मशान काली, महाकाली आदि के मन्त्रों की दीक्षा होनी चाहिए।

उक्त सब मन्त्रों का यथा विधि पुरश्चरण होने के बाद ही क्रमशः तारा, षोडशी, छिन्नमस्ता आदि के मन्त्रों की दीक्षा प्रशस्त कही गई है। इनके बाद महाकाल भैरव तथा बटुक भैरव के मन्त्रों की दीक्षा का विधान है।

साधक को चाहिए कि वह जिस मन्त्र को भी अपने लिए उपयुक्त समझे उसी का साधन करे, परन्तु किसी भी मन्त्र की सिद्धि के लिए गुरु से दीक्षित होना अत्यन्त आवश्यक है। गुरु की कृपा आशीर्वाद एवं मार्गदर्शन के बिना कोई भी मन्त्र सिद्ध नहीं हो पाता।

'परम्परागत गुरु ही योग्य होगा'—यह विचार निरर्थक है। अपनी पारिवारिक गुरु परम्परा का विचार न करके, जो मन्त्रज्ञ श्रेष्ठ सौम्य, योग्य, विद्वान् तथा अनुभवी हो, उसी को अपना गुरु बनाना चाहिए।

'भैरव तन्त्र' के अनुसार कालीदेवी के सभी मन्त्र महामन्त्र हैं। इनके ध्यान मात्र से ही मनुष्य जीवन्मुक्त हो जाता है। इन मन्त्रों के सम्बन्ध में 'अरि-मित्रादि' दोषों का विचार नहीं किया जाता। जो साधक सर्वसिद्धिदात्री भगवती काली का ध्यान तथा मन्त्र-जप करता है। उसे सम्पूर्ण सिद्धियाँ उपलब्ध होती हैं। वह गद्य-पद्य मय भाषण द्वारा लोगों को आश्चर्य चकित कर देता है। उसके दर्शन मात्र से ही शत्रुगण निस्तेज हो जाते हैं तथा राजागण उसकी दासता कर उठते हैं। वह तीनों लोकों को वशीभूत कर सकता है तथा अन्त में दुर्लभ 'देवी-गण-पद' को प्राप्त करता है। भगवती काली के मन्त्र सामान्य परिश्रम तथा विधियों से ही सिद्ध हो जाते हैं तथा साधक को अभीप्सित फल प्रदान करते हैं।

## भाव

भगवती काली की उपासना के तीन भाव कहे गए हैं—(१) पशुभाव, (२) वीरभाव तथा (३) दिव्यभाव।

मनुष्य संसार के सभी प्राणियों में सर्वोत्तम पशु है। अतः सामान्य मनुष्य इसी भाव से भगवती की पूजा उपासना करते हैं।

वीर भाव तथा दिव्यभाव उन्नत-साधना के अङ्ग हैं। इन भावों की उपा-सना गुरुद्वारा निर्देशित मार्ग के आधार पर ही करनी चाहिए, अथवा लाभ के स्थान पर हानि की संभावना अधिक रहेगी।

## श्रद्धा

जब तक पूर्ण श्रद्धा न हो, तब तक कोई भी साधन सिद्ध नहीं होता। अस्तु, किसी भी साधन को करते समय उसके प्रति पूर्ण श्रद्धालु होना अत्यावश्यक है। श्रद्धा-रहित सभी कर्म तथा साधन निष्फल हो जाते हैं।

## ध्यान

ध्यान ही उपासना का मुख्य अङ्ग है। पूजा, जप आदि इसी के साधन हैं। ध्यान के बिना पूजा, जप, पाठ आदि सब निष्फल होते हैं। करोड़ों पूजन के समान स्तोत्र, करोड़ों स्त्रोतों के समान जप तथा करोड़ों जप के समान ध्यान कहा गया है।

ध्यान की परमावस्था 'जप' है। इसे करोड़ों ध्यान के बराबर माना गया है।



चित्र—३

भगवती काली के ध्यान के अनेक प्रकार हैं। उपासक की जैसी रुचि हो, उसीके अनुसार ध्यान करना चाहिए।

यों मन्त्रों के आधार पर भी ध्यान के क्रमों का वर्गीकरण किया गया है। उनके नाम इस प्रकार हैं—(१) कादि, (२) हादि, (३) क्रोधादि, (४) वागादि, (५) नादि, (६) दादि तथा (७) प्रणवादि।

इन क्रमों के विषय में निम्नानुसार समझना चाहिए—

(१) **'कादि' क्रम**—जिन मन्त्रों के आदि-अक्षर 'क' कार शब्द से प्रारम्भ हों, उनके लिए 'कादि क्रम' का ध्यान प्रशस्त है। यथा—'क्रीं'।

(२) **'हादि' क्रम**—जिन मन्त्रों के आदि-अक्षर 'ह' कार शब्द से प्रारम्भ हों, उनके लिए 'हादि क्रम' का ध्यान प्रशस्त है। यथा ह्रीं।

(३) **'क्रोधादि' क्रम**—जिन मन्त्रों के आदि अक्षर 'हूं' से प्रारम्भ होते हों, उनके लिए 'क्रोधादिक्रम, का ध्यान प्रशस्त है।

(४) **'वागादि' क्रम**—जिन मन्त्रों का आदि अक्षर वाग्बीज 'श्री' से प्रारम्भ हो, उनके लिए 'वागादि क्रम' का ध्यान प्रशस्त है।

(५) **'नादि' क्रम**—जिन मन्त्रों के अन्त में 'नमः' शब्द आता हो, उनके लिए 'नादि क्रम' का ध्यान प्रशस्त है।

(६) **'दादि' क्रम**—जिन मन्त्रों के आदि में 'द' अक्षर आता हो, उनके लिए **'दादि क्रम'** का ध्यान प्रशस्त है । यथा—'दक्षिणे' ।

(७) **'प्रणवादि' क्रम**—जिन मन्त्रों के आदि में प्रणव-बीज 'ॐ' आता हो, उनके लिए 'प्रणवादि क्रम' का ध्यान प्रशस्त है ।

उक्त क्रमों के 'ध्यान' आगे दिए गए हैं, तदनुसार समझलें ।

## जप

मन्त्र के सार्थ (अर्थ ज्ञान सहित) स्मरण को जप कहा जाता है । अर्थात् जो जप मन्त्र के वास्तविक अर्थ को जानते हुए किया जाता है, वही यथार्थ जप है । अर्थ जाने बिना मन्त्रोच्चारण अथवा मन्त्र-जप निष्फल होता है । अतः देवता के रूप, गुण आदि का मनन करते हुए तथा मन्त्र के वास्तविक अर्थ को अनुभव करते हुए ही जप करना उचित है ।

इस भाँति निरन्तर अभ्यास करते रहने से मन्त्र सिद्ध हो जाता है, तत्पश्चात् ही अभीप्सितफल की उपलब्धि होती है ।

## 'कादि' क्रम का ध्यान

"करालवदनां घौरां मुक्तकेशीं चतुर्भुजाम् ।
कालिकां दक्षिणां दिव्यां मुण्डमाला विभूषिताम् ।।
सद्यः छिन्नशिरः खड्गवामाधोर्ध्वं कराम्बुजाम् ।
अभयं वरदञ्चैव दक्षिणोर्ध्वाधःपाणिकाम् ।।
महामेघ प्रभां श्यामां तथा चैव दिगम्बरीम् ।
कण्ठावसक्तमुण्डाली गलद्रुधिर चर्चिताम् ।।
कर्णावतंसतानीत शवयुग्म भयानकां ।
घोरदंष्ट्रा करालास्यां पीनोन्नत पयोधराम् ।।
शवानां कर संघातैः कृतकाञ्ची हसन्मुखीम् ।
सृक्कद्वयगलद्रक्तधारां विस्फुरिताननाम् ।।
घोररावां महारौद्रीं श्मशानालय वासिनीम् ।
बालर्क्कमण्डलाकार लोचनत्रितयान्विताम् ।।
दन्तुरां दक्षिण व्यापि मुक्तालम्बिकचोच्चयाम् ।
शवरूप महादेव हृदयोपरि संस्थिताम् ।।

शिवाभिर्घोर रावाभिश्चतुर्दिक्षु समन्विताम् ।
महाकालेन च समं विपरीतरतातुराम् ।।
सुख प्रसन्नावदनां स्मेरानन सरोरुहाम् ।
एवं सञ्चियन्तयेत् काली सर्वकाम समृद्धिदां ।।"

**भावार्थ**—"भगवती दक्षिणा कालिका कराल मुख वाली, घोर शब्द वाली, मुक्त केशों वाली, चार भुजाओं वाली, दिव्य तथा मुण्डमाला से विभूषित हैं।

वे सद्यः काटे गये शिर तथा खड्ग को अपने बाँई ओर के निचले तथा ऊपरी हाथों में धारण किए हैं। दाँई ओर के ऊपरी हाथ में अभय तथा निचले हाथ में वरद मुद्रा है।

वे महामेघ की प्रभा तुल्य श्याम शरीर वाली, दिगम्बरा हैं। उनके कण्ठ में मुण्डों की माला है जिनसे रक्तस्राव हो रहा है।

वे अपने दोनों कानों में दो भयानक शवों को कुण्डल, की भाँति पहने हैं, उनके दाँत विकराल हैं एवं उनके स्तन बड़े तथा उन्नत हैं।

वे शवों के हाथों की करधनी पहने हुए हैं, जिनके कारण उनका जननाङ्ग आच्छादित है। वे हास्यमुखी हैं, उनके दोनों होठों के कोनों से रक्तस्राव हो रहा है, उनका मुँह खुला हुआ है।

वे घोर शब्द तथा महारौद्ररूप वाली हैं। वे श्मशानालय में निवास करती है। बालसूर्य मण्डल की भाँति लालवर्ण वाले उनके तीन नेत्र हैं।

वे बड़े दाँतों वाली, दाँई ओर मोतियों के उच्चासन पर शवरूपी महादेव क हृदय के ऊपर स्थित हैं।

शिवाएँ (गीदड़ियाँ) आदि घोर शब्द करती हुई उनके चारों ओर खड़ी हैं। वे महाकाल के साथ विपरीत रति में आसक्त हैं।

वे सुख पूर्वक प्रसन्न मुख वाली हैं। उनके मुख कमल पर मुस्कान सुशोभित है। ऐसी सर्व काम समृद्धिदायिका भगवती काली का चिन्तन (ध्यान) करना चाहिए।"

## 'हादि' क्रम का ध्यान

"देव्याध्यानमयो वक्ष्ये सर्वदेवोऽपशोभितम् ।
अञ्जनाद्रिनिभां देवीं करालवदनां शिवाम् ।।
मुण्डमालावलीकीर्णां मुक्तकेशीं स्मिताननाम् ।
महाकालहृदम्भोज स्थितां पीन पयोधराम् ।।

विपरीतरतासक्तां घोर दंष्ट्रां शिवेन वै।
नागयज्ञोपवीताञ्च चन्द्रार्द्धकृत शेखराम् ॥
सर्वालङ्कार संयुक्तां मुक्तामणि विभूषिताम् ।
मृतहस्तसहस्रैस्तु बद्धकाञ्चीं दिगम्बराम् ॥
शिवाकोटि सहस्रैस्तु योगिनीभिर्विराजिताम् ।
रक्तपूर्ण मुखाम्बोजां मद्यपान प्रमत्तिकाम् ॥
सद्यश्छिन्न शिर: खड्गवामोर्ध्वाध: कराम्बुजाम् ।
अभयोवरदक्षोर्ध्वाध: करां परमेश्वरीम् ॥
वह्न्यर्क शशि नेत्रांच रक्त विस्फुरिताननाम् ।
विगतासु किशोराभ्यां कृत कर्णावतंसिनीम् ॥
कण्ठावसक्त मुण्डाली गलद्रुधिर चर्चिताम् ।
श्मशानवह्निमध्यस्थां ब्रह्म केशव वन्दिताम् ॥"

**भावार्थ**—"देवी का ध्यान इस प्रकार करें—भगवती सब देवताओं से सुशोभित हैं अर्थात् सभी देवता उनके चारों ओर खड़े हुए स्तुति कर रहे हैं। वे कज्जलगिरि के वर्ण वाली तथा कराल मुखवाली, कल्याणकारी हैं।

वे मुण्डमाला पहिने हैं, उनके केश बिखरे हुए हैं, उनके मुख पर मुस्कान सुशोभित है, वे महाकाल के हृदय कमल पर स्थित हैं, उनके स्तन बड़े-बड़े हैं।

वे भयानक दाँतो वाली देवी शिव के साथ विपरीत-रति में असक्त हैं। वे नागयज्ञोपवीत पहने हैं तथा शिर पर अर्द्धचन्द्र धारण किये हैं।

वे सभी अलंकारों से युक्त तथा मुक्ता-मणियों से विभूषित हैं। वे एक सहस्र मृतकों के हाथों की करधनी बाँधे हुए दिगम्बरा हैं।

करोड़ों शिवाएँ (गीदड़िया) तथा सहस्रों योगिनियाँ उनके चारों ओर विराजित हैं। उनका मुख-कमल रक्त पूर्ण है तथा वे मद्यपान के कारण प्रमत्ता बनी हुई हैं।

परमेश्वरी के बाँई ओर के ऊपरी हाथ में खड्ग तथा निचले हाथ में सद्य:छिन्न (कटा हुआ) शिर है तथा दाँई ओर का ऊपरी हाथ अभयमुद्रा एवं निचला हाथ वरदमुद्रा में है।

अग्नि, सूर्य तथा चन्द्रमा जैसे उनके तीनों नेत्र हैं। उनके मुख से रक्त बह रहा है।

वे अपने कानों में किशोर वय बालकों के शवों को कुण्डल की भाँति हैं पहने।

वे ऐसी मुण्डमाला धारण किए हैं, जिनके कटे हुए कण्ठों से रक्त स्राव हो रहा है। वे श्मशानाग्नि में स्थित हैं तथा ब्रह्मा, विष्णु द्वारा वन्दित हैं।"

## क्रोधादि-क्रम का ध्यान

"दीपं त्रिकोणं विपुलं सर्वतः सुमनोहरम्।
कूजत् कोकिल नादाढ्यं मन्दमारुत सेवितम्॥
भृंगपुष्पलताकीर्णमुद्यच्चन्द्र दिवाकरम्।
स्मृत्वा सुधाब्धि मध्यस्थं तस्मिनमाणिक्यमण्डपे॥
रत्नसिंहासने पद्मे त्रिकोणोज्ज्वलकर्णिके।
पीठे सञ्चिन्तयेत देवीं साक्षात्त्रैलोक्यसुन्दरीम्॥
नीलनीरजसंकाशा प्रत्यालीढपद स्थिताम्।
चतुर्भुजां त्रिनयनां खण्डेन्दुकृत शेखराम्॥
लम्बोदरी विशालाक्षीं श्वेत प्रेतासन स्थिताम्।
दक्षिणोर्ध्वेन निस्तृंशं वामोर्ध्वनीलनीरजम्॥
कपालंदधतीञ्चैव दक्षिणाधश्चकर्तृकाम्।
नागाष्टकेन सम्बद्ध जटाजूटां सुरार्चिताम्॥
रक्तवर्तुल नेत्रांश्च प्रव्यक्त दशनोज्ज्वलाम्।
व्याघ्रचर्मपरीधानां गन्धाष्टक प्रलेपिताम्॥
ताम्बूलपूर्ण वदनां सुरासुर नमस्कृताम्।
एवं सञ्चितयेत् कालीं 'सर्वाभीष्टप्रदां शिवाम्॥"

**भावार्थ**—"तीनों कोनों में असंख्य दीपक चारों ओर सुशोभित होकर जगमगा रहे हैं। कोकिलाएँ कूक रही हैं। मन्द-मन्द वायु बह रही है।

भ्रमर, पुष्प, लताओं से आच्छादित स्थल में सूर्य-चन्द्र उदित हैं तथा अमृत के समुद्र के मध्य एक माणिक्यनिर्मित मण्डप बना हुआ है।

वहाँ रत्नसिंहन पर पद्म त्रिकोण की उज्ज्वल कर्णिका वाली पीठ पर विराजमान् साक्षात् त्रैलोक्य सुन्दरी देवी का इस प्रकार चिन्तन करें—

नील-कमल की शोभा युक्त भगवती प्रत्यात्पीठ पद से स्थित हैं। वे चार भुजाओं वाली, तीन नेत्रों वाली तथा मस्तक पर अर्द्धचन्द्र को धारण किये हुए हैं।

वे लम्बे उदर वाली, विशाल नेत्रों वाली, श्वेत-प्रेतासन पर स्थित हैं। वे अपने दाँई ओर के ऊपरी हाथ में खर्पर तथा बाँई ओर के ऊपरी हाथ में नील-कमल धारण किए हैं।

वे बाँई ओर के निचले हाथ में कपाल तथा दाँई ओर के निचले हाथ में कैंची धारण किए हैं। वे आठ नागों से सम्बद्ध हैं, जटाजूटधारिणी हैं तथा देवताओं द्वारा पूजित हैं।

वे रक्तवर्ण गोल नेत्रों वाली हैं। उनके उज्ज्वल दाँत दिखाई दे रहे हैं। वे व्याघ्र चर्म का परिधान पहिने हैं तथा अष्टगन्ध का लेप किए हैं।

उनका मुख ताम्बूल पूरित है। देवता तथा दैत्य उन्हें नमस्कार कर रहे हैं। ऐसी समस्त अभिलाषाओं को पूर्ण करने वाली भगवती शिवा का ध्यान करना उचित है।"

## वागादि-क्रम का ध्यान

"चतुर्भुजां कृष्णवर्णां मुण्डमाला विभूषिताम्।
खड्गञ्च दक्षिणे पाणौ विभ्रतीं सशरं धनुः॥
मुण्डञ्च खर्परञ्चैव क्रमाद्वामेन विभ्रतीम्।
द्यो लिखन्ती जटामेकां विभ्रती शिरसा स्वयं॥
मुण्डमाला धरा शीर्षे ग्रीवायामपि सर्वदा।
वक्षसा नागहारं तु विभ्रतीं रक्तलोचनाम्॥
कृष्ण वस्त्र धरां कट्यां व्याघ्राजिनसमन्विताम्।
वामपादं शवहृदि संस्थाप्य दक्षिणंपदम्॥
विन्यस्य सिंह पृष्ठेच लेलिहानां शवं स्वयं।
साट्टहासां महाघोररावयुक्ता सुभीषणाम्॥"

**भावार्थ**—भगवती चार भुजाओं वाली, कृष्णवर्णा तथा मुण्डमाला से विभूषिता हैं। वे दाँये हाथों में खडग तथा धनुष-वाण धारण किये हैं। उनके बाँये हाथों में मुण्ड तथा खप्पर है। उनके मस्तक की एक जटा आकाश का स्पर्श कर रही है। वे अपने मस्तक तथा कण्ठ में मुण्डों की माला सदैव धारण किए रहती हैं। उनके वक्षःस्थल पर नाग हार सुशोभित है तथा नेत्र लालवर्ण के हैं। वे कृष्णवर्ण वाली, दिव्यस्वरूपा तथा बाघम्बर धारिणी हैं। वे अपने बाँये पाँव को शव के हृदय पर रखे हैं तथा दाँये पाँव को सिंह की पीठ पर रखे बैठी हैं। वे अट्टहास युक्त महाघोर शब्द करने वाली भीषण स्वरूपा हैं।"

## नादि-क्रम का ध्यान

"खड्गञ्च दक्षिणे पाणौ विभ्रतीन्दीवरद्वयम् ।
कर्तृकां खर्परञ्चैव क्रमाद वामेन विभ्रतीं ॥"

(शेष: वागादि क्रमानुसोरण -)

**भावार्थ**—भगवती के दाँई ओर वाले दोनों हाथों में क्रमशः खड्ग तथा कमल हैं तथा बाँई ओर वाले दोनों हाथों में क्रमशः कैंची एवं खप्पर हैं।

(शेष ध्यान वागादि-क्रम के अनुसार करें—) ।

## दादि-क्रम का ध्यान

"सद्यः कृन्तशिरः खड्गमूर्ध्वद्वय कराम्बुजाम् ।
अभयं वरदं चैव तयोद्वय करान्विताम् ॥"

(शेष: कादि क्रमानुसारेण)

**भावार्थ**—भगवती ऊपर के दोनों कर-कमलों में सद्यः कटा हुआ शिर तथा खड्ग लिए हैं एवं नीचे के दोनों हाथ अभय तथा वरद मुद्रा में हैं।

(शेष ध्यान कादि-क्रम के अनुसार करें—)

## प्रणवादि-क्रम का ध्यान

इस क्रम का ध्यान 'कादि-क्रम' के अनुसार कहा गया है।

## काली गायत्री

"कालिकायै विद्महे श्मशानवासिन्यै धीमहि तन्नो देवी प्रचोदयात् ।

---

# ३ | सामान्य पूजा-विधि

भगवती के विभिन्न मन्त्रों के साथ पूजा-विधि का उल्लेख यथास्थान किया गया है। वहाँ गंधाक्षत पुष्पादि का प्रयोग करते समय किस कार्य हेतु किस मन्त्र का उच्चारण करना चाहिए, इसे यहाँ लिखा जा रहा है। भगवती की दैनिक-पूजा में भी इन्हीं मन्त्रों का प्रयोग करना चाहिए।

शौच स्नानदि से निवृत्त हो, धौतवस्त्र धारण कर, पवित्र आसन पर बैठें तथा देवी के पूजा-यन्त्र को चौकी आदि पर अपने सन्मुख रखकर, सर्वप्रथम ध्यान करें।

देवी के विशिष्ट ध्यान के मन्त्रों का उल्लेख प्रथक्-प्रथक् किया गया है। सामान्य-पूजा में निम्नलिखित मन्त्रों द्वारा भगवती का ध्यान करना चाहिए—

**ध्यान-मन्त्रः**

या कालिका रोगहरा सुवन्द्या
वैश्यैः समस्तैर्व्यवहारदक्षैः।
जनैर्जनानां भयहारिणी च
सा देवमाता मयि सौख्यदात्री ॥ १ ॥
या माया प्रकृतिः शक्ति श्चण्डमुण्ड विमर्दिनी।
सा पूज्या सर्वदेवैश्च ह्यस्माकं वरदाभव ॥ २ ॥
विश्वेश्वरि त्वं परिपाल्य विश्वं
विश्वात्मिका धारयतीति विश्वम्।
विश्वेशवन्द्याभवती भवन्ति
विश्वाश्रया ये त्वयि भक्तिनम्राः ॥ ३ ॥
देवि प्रपन्नार्तिहरे प्रसीद
प्रसीद मातर्जगतोऽखिलस्य।

प्रसीद विश्वेश्वरि पाहि विश्वं
त्वामीश्वरी देवि चराचरस्य ।। ४ ।।
या श्री: स्वयं सुकृतिनां भवनेष्वलक्ष्मी:
पापात्मनां कृतधियां हृदयेषु बुद्धि ।
श्रद्धां सतां कुलजन प्रभवश्य लज्जा
तां त्वां नतास्म परिपालय देवि विश्वम् ।। ५ ।।

ध्यानोपरान्त निम्नलिखित मन्त्र से 'आवाहन' करें—

**आवाहन-मन्त्र**

आगच्छ वरदे देवि दैत्यदर्प निबूदिनि ।
पूजां गृहाण सुमुखि: नमस्ते शंकर प्रिये ।।

'आवाहन' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'आसन' प्रदान करने हेतु पृथ्वी अथवा चौकीपर जल का निक्षेप करें—

**आसन-मन्त्र**

अनेक रत्नसंयुक्तं नानामणिगणान्वितम् ।
मातर्स्वर्णमयं दिव्यमासनं प्रतिगृह्यताम् ।।

'आसन' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'पाद्य' प्रदान हेतु यन्त्र पर जल का निक्षेप करें—

**पाद्य-मन्त्र**

गंगादि सर्वतोर्थेभ्यो मया प्रार्थनयाऽऽहृतम् ।
तोय मेतत्सुखं स्पर्श पाद्यार्थं प्रतिगृह्यताम् ।।

'पाद्य' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'अर्घ्य' प्रदान हेतु यन्त्र पर जल का निक्षेप करें—

**अर्घ्य-मन्त्र**

गन्धपुष्पा क्षतैर्युक्तमर्ध्यं सम्पादितं मया ।
गृहाणत्वं महादेवि प्रसन्नाभव सर्वदा ।।

'अर्घ्य' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'आचमनीय' प्रदान हेतु यन्त्र पर जल का निक्षेप करें—

**आचमनीय-मन्त्र**

आचम्यतां त्वयादेवि भक्तिमेह्यचलां कुरु।
ईप्सितं मे वरं देहि परत्र च परांगतिम् ॥

'आचमनीय' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से स्नानार्थ जल का निक्षेप करें—

**स्नानीय-जल-मन्त्र**

जाह्नवी तोयमानीतं शुभं कर्पूर संयुतम्।
स्नापयानि सुरश्रेष्ठे त्वां पुत्रादि फलप्रदान् ॥

'स्नानीय-जल' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'पंचामृत-स्नान करायें—

**पञ्चामृत-स्नान मन्त्र**

पयोदधि घृतं क्षौद्रं सितया च समन्वितम्।
पञ्चामृतमनेनाद्य कुरु स्नानं दयानिधे ॥

'पञ्चामृत-स्नान' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'वस्त्र' समर्पित करें—

**वस्त्र मन्त्र**

वस्त्रं च सोमदेवत्यं लज्जायास्तु निवारणम्।
मया निवेदितं भक्त्या गृहाण परमेश्वरी ॥

'वस्त्र' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से उपवस्त्र समर्पित करें—

**उपवस्त्र-मन्त्र**

यमाश्रित्य महामाया जगत्सम्मोहिनी सदा।
तस्यै ते परमेशानि कल्पयाम्युत्तरीयकम् ॥

'उपवस्त्र' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'मधुपर्क' समर्पित करें—

**मधुपर्क-मन्त्र**

दधिमध्वाज्यसंयुक्तं पात्रयुग्मसमन्वितम्।
मधुपर्कं गृहाणत्वं वरदा भव शोभने ॥

'मधुपर्क' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'गन्ध' समर्पित करें—

**गन्ध-मन्त्र**

परमानन्द सौभाग्य परिपूर्ण दिगन्तरे।
गृहाण परमं गन्धं कृपया परमेश्वरी ॥

'गन्ध' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'कुंकुम' समर्पित करें—

**कुंकुम-मन्त्र**

कुंकुमंकान्तिदं दिव्यं कामिनी कामसम्भवम् ।
कुंकुमेनार्चिते देवि प्रसीद परमेश्वरि ॥

'कुकुम' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'आभूषण' समर्पित करें—

**आभूषण-मन्त्र**

स्वभावं सुन्दरांगर्थं नानाशक्त्याश्रिते शिवे ।
भूषणानि विचित्राणि कल्पयाम्यमरार्चिते ॥

'आभूषण' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'सिन्दूर' समर्पित करें—

**सिन्दूर मन्त्र—**

सिन्दूरमरुणाभासं जपाकुसुम सन्निभम् ।
पूजितासि महादेवि प्रसीद परमेश्वरी ॥

'सिन्दूर' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'काजल' समर्पित करें—

**कज्जल मन्त्र**

चक्षुभ्यां कज्जलंरम्यं सुभगे शान्तिकारिके ।
कर्पूर ज्योतिरुत्पन्नं ग्रहाण परमेश्वरि ॥

'काजल' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'सौभाग्य सूत्र' समर्पित करें—

**सौभाग्य सूत्र मन्त्र**

सौभाग्यसूत्रं वरदे सुवर्णमणि संयुते ।
कण्ठे बध्नामि देवेशि सौभाग्यं देहि मे सदा ॥

'सौभाग्य-सूत्र' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'गन्धद्रव्य' समर्पित करें—

**गन्ध-द्रव्य-मन्त्र**

चन्दनागरु कर्पूरं कुंकुमं रोचनं तथा ।
कस्तूर्यादि सुगन्धांश्च सर्वाङ्गेषु विलेपये ॥

'गन्ध-द्रव्य' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'अक्षत' समर्पित करें—

**अक्षत-मन्त्र**

रञ्जिता कुंकुमौघेन अक्षताश्चापि शोभनाः ।
ममैषां देवि दानेन प्रसन्नाभवमीश्वरी ॥

अक्षत' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'पुष्प' समर्पित करें—

**पुष्प-मन्त्र**

मन्दारपारिजातादिपाटली केतकानि च ।
जाती चम्पक पुष्पाणि गृहाण परमेश्वरी ॥

'पुष्प' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'पुष्पमाला' समर्पित करें—

**पुष्पमाला-मन्त्र**

सुरभि पुष्पनिचयैर्ग्रंथितः शुभमालिकाम् ।
ददामि तव शोभार्थं गृहाण परमेश्वरि ॥

'पुष्पमाला' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'बिल्वपत्र' समर्पित करें—

**बिल्वपत्र-मन्त्र**

''अमृतोद्भव श्रीवृक्षो महादेवि प्रियः सदा ।
बिल्वपत्रं प्रयच्छामि पवित्रं ते सुरेश्वरी ॥

बिल्वपत्र' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'धूप' दें—

**धूप-मन्त्र**

दशांग गुग्गुलं धूपं चन्दनागरु संयुतम् ।
समर्पितं मयाभक्त्या महादेवि प्रगृह्यताम् ॥

'धूप' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'दीप' प्रदर्शित करें—

**दीप-मन्त्र**

घृतवर्तिसमायुक्त महातेजो महोज्ज्वलम् ।
दीपं दास्यामि देवेशि सुप्रीता भव सर्वदा ॥

'दीप' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से ''नैवेद्य' समर्पित करें—

**नैवेद्य-मन्त्र**

अन्नं चतुर्विधिं स्वादु रसैः षड्भि समन्वितम् ।
नैवेद्यं गृह्यतां देवि भक्ति मेह्यचलां कुरु ॥

'नैवेद्य' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'ऋतुफल' समर्पित करें—

**ऋतुफल-मन्त्र**

द्राक्षारवर्जूरकदली पनसाम्रकपित्यकम् ।
नारिकेलेक्षुजम्ब्वादि फलानि प्रतिगृह्यताम् ॥

'ऋतु फल' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'आचमनीय जल' समर्पित करें—

**आचमनीय-जल-मन्त्र**

कामारिवल्लभे देवि कुर्वाचमनर्भाम्बिके ।
निरन्तरमहं वन्दे चरणौ तव चण्डिके ॥

'आचमनीय-जल' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'अखण्ड ऋतु फल' समर्पित करें—

**अखण्ड ऋतुफल-मन्त्र**

नारिकेलं च नारंग कलिंगमञ्चिरं तथा ।
ऊर्वारुकं च देवेशि फलान्येतानि गृह्यताम् ॥

'अखण्ड ऋतु फल' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'ताम्बूल' समर्पित करें—

**ताम्बूल का मन्त्र**

एलालवंग, कस्तूरी कर्पूरैः सुष्ठुवासिताम् ।
वीटिकां मुखवासार्थमर्पयामि सुरेश्वरि ॥

'ताम्बूल' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'दक्षिणा' समर्पित करें—

**दक्षिणा-मन्त्र**

पूजाफलसमृद्ध्यर्थं तवाग्रे स्वर्णमीश्वरि ।
स्थापितं तेन मे प्रीता पूर्णान् कुरु मनोरथान् ॥

'दक्षिणा' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र से 'नीराजन' (आरती) करें—

**नीराजन-मन्त्र**

नीराजनं सुमंगल्यं कपूरेण समन्वितम् ।
चन्द्रार्क वह्नि सदृशं महादेवि नमोऽस्तुते ॥

'नीराजन' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'प्रदक्षिणा' करें—

**प्रदक्षिणा मन्त्र**

नमस्ते देबि देवेशि नमस्ते ईप्सितप्रदे ।
नमस्ते जगतांधात्रि नमस्ते भक्तवत्सले ॥

'प्रदक्षिणा' के पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए नमस्कार निवेदित करें—

**नमस्कार-मन्त्र**

नमः सर्वहितार्थायै जगदाधार हेतवे ।
साष्टांगो ऽयं प्रणामस्तु प्रयत्नेन मयाकृतः ॥

'नमस्कार' के पश्चात् स्तोत्र आदि का पाठ करें। अन्त में निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'विसर्जन' करें—

**विसर्जन-मन्त्र**

इमां पूजा मया देवि यथाशक्त्युपपादिताम् ।
रक्षार्थं त्वं समादाय व्रजस्थानमनुत्तमम् ॥

॥ इति सामान्य काली-पूजन विधिः ॥

---

## ४ | द्वाविंशाक्षर दक्षिणकाली-मन्त्र साधन की विशेष विधि

अब भगवती दक्षिण कालिका के बाईस अक्षरों वाले मन्त्र की साधन-विधि का वर्णन किया जाता है। इस मन्त्र को 'विद्याराज्ञी' नाम दिया गया है तथा सब मन्त्रों में प्रधान माना गया है। मन्त्र इस प्रकार है—

### मन्त्र

"क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिण कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा ॥

**भावार्थ**—इस मन्त्र के वर्णों का भावार्थ इस प्रकार है—

(१) **'ककार'**—जलरूप है। यह मोक्ष-प्रदायक है।

(२) **'रेफ'**- अग्निरूप है। यह सर्वतेजोमय है।

(३) **क्रीं क्रीं क्रीं**—ये तीनों बीज सृष्टि, स्थिति एवं लयकर्ता हैं।

(४) **बिन्दु**—यह निष्फल ब्रह्मरूप है। यह कैवल्य फल देता है।

(५) **हूं हूं**—ये दोनों बीज शब्द-ज्ञानदायक हैं।

(६) **ह्रीं ह्रीं**—ये दोनों बीज भी सृष्टि स्थिति एवं लयकारक हैं।

(७) **दक्षिण कालिके**—यह सम्बोधन देवी का सामीप्य लाभ देता है।

(८) **स्वाहा**—यह मन्त्र जगत् का मातृ-स्वरूप है तथा समस्त पापों को क्षय करने वाला है।

### साधन-प्रयोग विधि

सर्वप्रथम शौचादि प्रातः कृत्यों से निवृत्त हो, धौतवस्त्र धारणकर, पवित्र आसन पर बैठें।

**आचमन-विधि**

फिर 'क्रीं इस मन्त्र द्वारा तीन बार जल से आचमन करें तथा '**ॐ काल्यै- नमः । ॐ कपालिन्यै नमः**, इन मन्त्रों का उच्चारण करते हुए दोनों ओष्ठों का मार्जन करें । फिर—

ॐ कुल्वायै नमः ।

इस मन्त्र द्वारा हस्त-प्रक्षालन करें अर्थात् दोनों हाथों को पानी से धोडालें, फिर—

ॐ कुरु कुल्वायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, मुख का, स्पर्श करें । फिर—

ॐ विरोधिन्यै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, दाँये नासाछिद्र का स्पर्श करें । फिर—

ॐ विप्र चित्तायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, बाँये नासाछिद्र का स्पर्श करें । फिर—

ॐ उग्रायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, दाँये नेत्र का स्पर्श करें । फिर—

ॐ उग्रप्रभायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, बाँये नेत्र का स्पर्श करें । फिर—

ॐ दीप्तायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, दाँये कान का स्पर्श करें । फिर—

ॐ नीलायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, बाँये कान का स्पर्श करें । फिर—

ॐ धनायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, नाभि का स्पर्श करें । फिर—

ॐ बलाकायै नमः ।

इस मन्त्र का उ चारण कर, वक्ष का स्पर्श करें । फिर—

ॐ मात्रायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, मस्तक का स्पर्श करें । फिर—

ॐ मुद्रायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर दाँये कन्धे का स्पर्श करें। फिर—

ॐ मिलायै नमः ।

इस मन्त्र का उच्चारण कर, बाँये कन्धे का स्पर्श करें।

उक्त विधि से आचमन करके सामान्य पूजापद्धति के अनुसार भूत-शुद्धि तक सब कार्य करके मातृ-बीज 'ह्रीं' इस मन्त्र द्वारा प्राणायाम करें। तदुपरान्त 'ऋष्यादिन्यास' आदि आगे लिखे अनुसार करें।

न्यास से पूर्व 'विनियोग-वाक्य' का उच्चारण करना चाहिए, जो निम्नलिखित है—

**विनियोग-वाक्य**

"ॐ अस्य मन्त्रस्य भैरव ऋषिरुष्णिक्छन्दो दक्षिणकालिका देवता ह्रीं बीजं हूँ शक्ति, क्रीं कीलकं पुरुषार्थ चतुष्टय सिद्ध्यर्थे विनियोगः।"

**ऋष्यादिन्यासः**

शिरसि भैरव ऋषयेनमः ।
मुखे उष्णिक्छन्दसे नमः ।
हृदि दक्षिण कालिकायै देवतायै नमः ।
गुह्ये ह्रीं बीजाय नमः ।
पादयो हूँ शक्तये नमः ।
सर्वाङ्गे क्रीं कीलकायनमः ॥

इसके पश्चात् निम्नानुसार ,कराङ्गन्यास' करें—

**कराङ्गन्यासः**

ॐ ह्रां अङ्गुष्ठाभ्यां नमः ।
ॐ ह्रीं तर्जनीभ्यां स्वाहा ।
ॐ ह्रूं मध्यमाभ्यां वषट् ।
ॐ ह्रैं अनामिकाभ्यां हुं ।
ॐ ह्रौं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट ।
ॐ ह्रः करतलकर पृष्ठाभ्यां फट् ।

उक्त विधि से 'करन्यास' करके "षडङ्गन्यास' करना चाहिए।"

**षडङ्गन्यास**

ॐ ह्रां, हृदयाय नमः । ॐ ह्रीं शिरसे स्वाहा ।

ॐ ह्रूं शिखायैवषट । ॐ ह्रैं कवचाय हुं ।

ॐ ह्रौ नेत्रत्रयाय वौषट । ॐ ह्रः अस्त्राय फट् ।

अथवा 'क्र' वर्ण में दीर्घ स्वर मिला कर नीचे लिखे अनुसार "कराङ्गन्यास" तथा 'षडङ्गन्यास' करने चाहिए यथा—

ॐ क्रां अगुष्ठाभ्यां नमः ।

ॐ क्रीं तर्जनीभ्यां स्वाहा ।

ॐ क्रूं मध्यमाभ्यां वषट् ।

ॐ क्रैं अनामिकाभ्यां हुं ।

ॐ क्रौं कनिष्ठिकाभ्यां वौषट् ।

ॐ क्रः करतलकर पृष्ठाभ्यां फट् ।

'कराङ्गन्यास एवं षडङ्गन्यास' के उपरान्त निम्नलिखित विधि से 'वर्ण-न्यास' करना चाहिए—

**वर्णन्यास**

अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं लॄं नमः

**इति हृदये ।**

एं ऐं ओं औं अं अः कं खं गं घं नमः

**इति दक्षिण बाहौं ।**

ङं चं छं जं झं ञं टं ठं डं ढं नमः

**इति वाम बाहौ ।**

णं तं थं दं धं नं पं फं बं भं नमः

**इति दक्षिण पादे ।**

मं यं रं लं वं शं षं सं हं क्षं नमः

**इति वाम पादे ।**

**टिप्पणी**—'वर्णन्यास' के सम्बन्ध में विरूपाक्ष का मत है कि इसे उक्त 'सविन्दु रीति' से करना चाहिए, परन्तु 'काली-तन्त्र' के अनुसार 'निर्विन्दु-रीति' से (अर्थात् अनुस्वार रहित केवल अ, क आदि) ही करना चाहिए । आचार्यों के मत में दोनों ही विधियाँ युक्तियुक्त है, अतः जैसी इच्छा हो, उसी के अनुसार 'वर्णन्यास' करें ।

'वर्णन्यास' के उपरान्त 'षोढान्यास' करना चाहिए—

**षोढान्यास**

'वीर तन्त्र' के अनुसार पहले केवल 'मातृकान्यास' करे तत्पश्चात् क्रमशः समस्त मातृका वर्णों को 'ॐ' मन्त्र से पुटित करके न्यास करें, यथा—

ललाटमें—ॐ अं ॐ नमः ।
मुखमें—ॐ आं ॐ नमः ।
ललाट में—अं ॐ अं नमः ।
मुखमें—आं ॐ आं नमः ।

इत्यादि ।

इसके बाद श्री बीज 'श्रीं' के द्वारा समस्त मातृका वर्णों को पुटित करके, उसी प्रकार मातृकान्यासोक्त स्थान में न्यास करना चाहिए तथा समस्त मातृका वर्णों द्वारा 'श्रीं' बीज को पुटित करके पूर्ववत् न्यास करना चाहिए । जैसे—

ललाट में—श्रीं अं श्रीं नमः ।
मुख में—श्री आं श्रीं नमः ।
ललाट में—अं श्रीं अं नमः ।
मुख में—आं श्रीं आं नमः ।

इत्यादि ।

इसके बाद कामबीज 'क्लीं' के द्वारा समस्त मातृकावर्णों को पुटित करके मातृकान्यास के स्थान में तथा मातृका वर्णों द्वारा 'क्लीं' बीज को पुटित करके पूर्ववत् न्यास करना चाहिए । जैसे—

ललाट में—क्लीं अँ क्लीं नमः ।
मुख में—क्लीं आं क्लीं नमः ।
ललाट में—अं क्लीं अं नमः ।
मुख में—आं क्लीं आं नमः ।

इत्यादि ।

इसके बाद शक्ति बीज 'ह्रीं' के द्वारा समस्त मातृका वर्णों को पुटित करके मातृका न्यास के स्थान में तथा मातृका वर्णों द्वारा 'ह्रीं' बीज को पुटित करके पूर्ववत् न्यास करना चाहिए । जैसे—

ललाट में—ह्रीं अं ह्रीं नमः ।
मुख में—ह्रीं आं ह्रीं नमः ।
ललाट में—अं ह्रीं अं नमः ।
मुख में—आं ह्रीं आं नमः ।

इत्यादि ।

इसके उपरान्त ललाट में—

"क्रीं क्रीं ॠं ॠं लृं लॄं क्रीं क्रीं नमः" तथा

'ॠं ॠं लृं लॄं क्रीं क्रीं ॠं ॠं लृं लॄं नमः"

इत्यादि क्रम से मातृका स्थान में न्यास करना चाहिए।

इसके पश्चात् मूल मन्त्र द्वारा मातृका वर्ण को तथा मातृका वर्ण द्वारा मूल मन्त्र को पुटित करके पूर्वोक्त स्थानों में न्यास करना चाहिए। जैसे—

ललाट में—क्रीं अं क्रीं नमः।

मुख में—क्रीं आं क्रीं नमः।

इत्यादि

इसी भाँति अनुलोम तथा विलोमात्क न्यास करके मूल मन्त्र द्वारा १०८ बार 'व्यापक न्यास' करना चाहिए—

इस प्रकार 'षोढान्यास' करने से समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं।

'षोढान्यास' के पश्चात् 'तत्त्वन्यास' करना चाहिए—

**तत्त्वन्यास**

पूर्वोक्त बाईस अक्षर वाले मन्त्र को तीन खण्डों में बाँटें।

प्रथम खण्ड में ७, द्वितीय खण्ड में ६ तथा तृतीय में ९ अक्षर रहने चाहिए। इन्हीं खण्डों की योजना से यह न्यास होता है। यथा—

प्रथम खण्ड के अन्त में—

ॐ आत्मतत्त्वाय स्वाहा।

द्वितीय खण्ड के अन्त में—

ॐ विद्या तत्त्वाय स्वाहा।

तृतीय खण्ड के अन्त में—

ॐ शिवतत्त्वाय स्वाहा।

कहकर न्यास करें। जैसे—

"क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं ॐ आत्मतत्त्वाय स्वाहा।"

इस मन्त्र द्वारा चरणों से नाभिपर्यन्त तथा—

"दक्षिणे कालिके ॐ विद्यातत्त्वाय स्वाहा।"

इस मन्त्र द्वारा नाभि से हृदय पर्यन्त। तथा—

"क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्री ह्रीं स्वाहा ॐ शिवतत्वायस्वाहा।"

इस मन्त्र द्वारा हृदय से मस्तक पर्यन्त न्यास करें।

'तत्वन्यास' के पश्चात् आगे लिखे अनुसार 'बीजन्यास' करना चाहिए—

**बीजन्यास**

ब्रह्मरन्ध्र में—**क्रीं नमः।**
भ्रू मध्य में—**क्रीं नमः।**
ललाट में—**क्रीं नमः।**
नाभि में—**हूं नमः।**
गुह्य में—**हूं नमः।**
मुख में—**ह्रीं नमः।**
सर्वाङ्ग में—**ह्रीं नमः।**

**टिप्पणी**—उक्त षोढ़ान्यास, तत्त्वन्यास तथा बीजन्यास—ये तीनों न्यास 'काम्य' हैं, अर्थात् नित्य-पूजा में यदि इन न्यासों को न किया जाय, तो पूजा अङ्गहीन रहती है।

बीजन्यास के बाद मूल मन्त्र द्वारा सात बार 'व्यापक न्यास' करके यथा-विधि मुद्रा प्रदर्शन पूर्वक नीचे लिखे अनुसार ध्यान करें—

**ध्यान का स्वरूप**

भगवती काली के (१) कादि, (२) हादि (३) क्रोधादि, (४) वागादि, (५) नादि, (६) दादि तथा (७) प्रणवादि क्रम के ध्यानों का वर्णन पहले किया जा चुका है। उनमें से साधक को जो रुचिकर लगे, उसी रूप में देवी का ध्यान करना उचित है। सभी प्रकार के ध्यानों का माहात्म्य एक जैसा ही माना गया है।

**अर्घ्य-स्थापन**

'ध्यान' द्वारा मानस पूजा करने के बाद निम्नलिखित विधि से 'अर्घ्य-स्थापन' करें—

"सर्व प्रथम अपने वाम भाग में पृथ्वी पर 'हूं' कार गर्भित त्रिकोण लिख कर, उस पर अर्घ्यपात्र को स्थापित कर शुद्ध जल से पूर्ण करें। तदुपरान्त उसमें गंधादि छोड़कर "ॐ गङ्गे च०" आदि मन्त्र से उसमें तीर्थों का आवाहन करें। फिर—

"मं वह्नि मण्डलाय दशकलात्मने नमः"
कह कर आधार की। तथा
"अंसूर्य मण्डलायद्वादश कलात्मने नमः"
कह कर 'शङ्ख' की स्थापना करें। फिर—
"ॐ सोम मण्डलाय षोडश कलात्मने नमः"

कह कर जल का पूजन करें। तत्पश्चात्—

"ॐ ह्रां हृदयाय नमः।

ॐ ह्रीं शिरसे स्वाहा।

ॐ ह्रू शिखायै वषट्।

ॐ ह्रैं कवचाय हुं।

इन मन्त्रों से क्रमशः अग्नि ईशान, नैर्ऋत्य तथा वायव्य कोणों में पूजन करें। फिर मध्यभाग में—

ॐ ह्रौं नेत्र त्रयाय वौषट्।

कहकर तथा चारों दिशाओं में

ॐ ह्रः अस्त्राय फट्।

कहकर अभ्यर्चन करें। फिर 'मत्स्यमुद्रा' से आच्छादन कर, मूलमन्त्र का १० बार जप करना चाहिए। तत्पश्चात् 'धेनुमुद्रा' द्वारा अमृतीकरण करके, अस्त्र द्वारा संरक्षण करते हुए 'भूतिनी' तथा 'योनि' मुद्राओं को प्रदर्शित करें। फिर उस जल में से थोड़ा सा जल प्रोक्षणी पात्र में डाल कर, मूलमन्त्र द्वारा उस जल से अपने शरीर एवं पूजा के उपकरणों को सिंचित् करने के बाद 'पीठ-पूजा' आरम्भ करें।

**पूजन-मन्त्र**

काली पूजा-मन्त्र (१)



चित्र—४

'काली तन्त्र' तथा 'कुमारी कल्प' में यन्त्र-निर्माण की जो विधियाँ वर्णित हैं, उनके अनुसार निर्मित होने वाले मन्त्रों के दो स्वरूपों को यहाँ प्रदर्शित किया जा रहा है। इनमें से किसी भी एक यन्त्र का निर्माण कराना ही पर्याप्त है—

काली पूजा-मन्त्र (२)



चित्र—५

'मुण्डमाला तन्त्र' के अनुसार 'काली पूजा मन्त्र' को तांबे के पत्र (ताम्र-पत्र), मृत मनुष्य की खोपड़ी की हड्डी, श्मशान की लकड़ी से निर्मित पात्र, शनिवार अथवा मंगलवार के दिन मृत-मनुष्य के शरीर पर, स्वर्णपत्र, रजत (चाँदी) पत्र अथवा लौहपत्र पर अङ्कित कराना चाहिए।

**पीठ-पूजा**

मन्त्र लेखनोपरान्त निम्नलिखित विधि से 'पीठ-पूजा' करनी चाहिए—

कर्णिका में—

(१) ॐ आधार शक्तये नमः। (२) ॐ प्रकृत्यै नमः। (३) ॐ कूर्माय नमः (४) ॐ शेषाय नमः। (५) ॐ पृथिव्यै नमः। (६) ॐ सुधांबुधये नमः, (७) ॐ मणिद्वीपाय नमः। (८) ॐ चिन्तामणि गृहाय नमः। (९) ॐ श्मशानाय नमः। (१०) ॐ पारिजाताय नमः।

उसके कर्णिका मूल में—

ॐ रत्नवेदिकायै नमः।

कर्णिका के ऊपर—

ॐ मणि पीठाय नमः।

चारों दिशाओं में—

(१) ॐ मुनिभ्यो नमः, (२) ॐ देवेभ्यो नमः, (३) ॐ शिवाभ्यो नमः, (४) ॐ शिवमुण्डेभ्यो नमः, (५) ॐ धर्माय नमः, (६) ॐ ज्ञानाय नमः, (७) ॐ वैराग्याय नमः, (८) ॐ ऐश्वर्याय नमः (९) ॐ अधर्माय नमः, (१०) ॐ अज्ञानाय नमः (११) ॐ अवैराग्याय नमः, (१२) ॐ अनैश्वर्याय नमः, (१३) ह्रीं ज्ञानात्मने नमः।

केशर में पूर्वादि क्रम से—

(१) ॐ इच्छायै नमः (२) ॐ ज्ञानायै नमः (३) ॐ क्रियायै नमः, (४) ॐ कामिन्यै नमः, (५) ॐ कामदायिन्यै नमः, (६) ॐ रत्यै नमः, (७) ॐ रति प्रियायै नमः, (८) ॐ नन्दायै नमः।

मध्य में—

ॐ मनोन्मन्यै नमः।

उसके ऊपर—

ह्सौः सदाशिव महाप्रेत पद्मासनाय नमः।

पीठ के उत्तर भाग में—

(१) ॐ गुरुभ्यो नमः, (२) ॐ परम गुरुभ्यो नमः। (३) ॐ परापर गुरुभ्यो नमः, (४) ॐ परमेष्ठि गुरुभ्यो नमः।

उक्त प्रकार से 'पीठ-पूजा' करके पुनर्वार ध्यान कर, हाथ में पुष्पांजलि ले, मूलमन्त्र से कल्पित-मूर्ति, में निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए देवी का आह्वान करें—

"ॐ देवेशि भक्ति सुलभे परिवार समन्विते।
यावत्त्वां पूजयिष्यामि तावत्त्वां सुस्थिरा भव॥"

इस मन्त्र का उच्चारण करके **मूलमन्त्र का** उच्चारण करते हुए, निम्न लिखित वाक्य कहें—

"काली देवि इहावह **इहावह इह** तिष्ठ इह तिष्ठ इह सन्निरुद्धस्व इह सन्निहिता भव॥"

उक्त वाक्य का उच्चारण करते हुए देवी का आह्वान करें, फिर 'हुँ' से अवगुण्ठन, अङ्गन्यास मन्त्र से सकलीकरण करके धेनु मुद्रा से अमृतीकरण तथा सकलीकरण 'परमीकरण मुद्रा' से परमीकरण करें एवं "भूतिनी, आकर्षिणी, योनि" मुद्राओं को प्रदर्शित करते हुए, 'प्राण-प्रतिष्ठा' कर, मूलमन्त्र से पद्यादि उपचारों द्वारा पूजन करें। पूजन क्रम इस प्रकार है—

## पूजन-क्रम

सर्व प्रथम मूल मन्त्र का उच्चारण करें। फिर—

एतत्पाद्यं काल्यै : नमः ।

एवमर्घ्यं स्वाहा ।

इदमाचमनीयं स्वधा ।

स्नानीयं निवेदयामि ।

पुनराचमनीयं स्वधा ।

एष गन्धो नमः ।

एतानि पुष्पाणि वौषट् ।

उक्त विधि से पाद्य, अर्घ्यं, आचमनीय, स्नानीय, पुनराचमनीय, गन्ध तथा पुष्प प्रदान करें।

फिर, मूलमन्त्र का उच्चारण करते हुए पाँच पुष्पांजलि प्रदान करें तथा निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए धूप दें—

"वनस्पति रसोद्भूतो गन्धाढ्यो गन्ध उत्तमः ।
आघ्रेयः सर्वदेवानां धूपोऽयं प्रतिगृह्यताम् ॥"

उक्त मन्त्र के साथ मूलमन्त्र का उच्चारण करते हुए **'एष धूपो नमः'** कह कर धूप देनी चाहिए। फिर निम्नलिखित मन्त्र के साथ मूल मन्त्र का उच्चारण करते हुए 'एष दीपो नमः' कहकर दीपक को प्रज्ज्वलित तथा प्रदर्शित करें। दीपक का मन्त्र इस प्रकार है—

"सुप्रकाशो महादीपः **सर्वतस्तिमिरापहः** ।
सवाह्याभ्यन्तरं ज्योति**र्दीपोऽयं प्रतिगृह्यताम्** ॥"

इसके बाद—

"ॐ जयध्वनि मन्त्रमातः स्वाहा ।"

इस मन्त्र द्वारा घण्टा का पूजन करके उसे **बांये हाथ** से बजाते रहें तथा नीचा मुख करके धूप दें तथा दीपक तक दृष्टि उठाकर 'दीपदान' करें। फिर मूल मन्त्र से तीन नैवेद्य प्रदान कर पुष्पांजलियां देकर नैवेद्य प्रदान करें।

इसके बाद 'आवरण पूजा' करें।

**आवरण-पूजा**

सबसे पहले **"श्री काली देवि आवरणं ते पूजयामि"**। इस वाक्य का उच्चारण करते हुए, देवी की आज्ञा लेकर पद्म केशरों में आग्नेयादि कोणों के क्रम से षडङ्ग पूजा करें। यथा—

आग्नेय कोण में—**ॐ ह्रां हृदयाय नमः।**
ईशान कोण में—**ॐ ह्रीं शिर से स्वाहा।**
नैऋर्त्य कोण में - **ॐ ह्रू शिखायै वषट्।**
वायव्य कोण में—**ॐ ह्रैं कवचाय हुँ।**
अग्रभाग में—**ॐ ह्रौं नेत्र त्रयाय वौषट्।**
चारों दिशाओं में—**ॐ ह्रः अस्त्राय फट्।**

कहकर सर्वत्र 'ॐ: नमः' कहते हुए पूजन करें। फिर **'प्रथम-त्रिकोण' में—**

"ॐ काल्यै नमः। ॐ कपालिन्यै नमः। ॐ कुल्वायै नमः। ॐ कुरुकुल्वायै नमः। ॐ विरोधिन्यै नमः। ॐ विप्रचित्तायै नमः।"

कहकर, द्वितीय त्रिकोण में—

"ॐ उग्रायै नमः। ॐ उग्रप्रभायैनमः। ॐ दीप्तायै नमः।"

कहकर, तृतीय, त्रिकोण में—

'ॐ नीलायै नमः। ॐ घनायै नमः। ॐ वलाकायै नमः।"

'कहकर, चतुर्थ त्रिकोण में—

"ॐ मात्रायै नमः। ॐ मुद्रायै नमः। ॐ मितायै नमः।"

कहकर, पूजन करें। पूजन से पूर्व निम्नानुसार ध्यान करें—

**ध्यान मन्त्रः**

सर्वाः श्यामा असिकरा मुण्डमाला विभूषिताः।
कर्तरी वामहस्तेन धारयन्त्यः शुचिस्मिताः॥
दिगम्बरा हसन्मुख्यः स्व-स्ववाहन भूषिताः॥

**भावार्थ**—सभी देवियाँ श्यामवर्णा हैं। सबके हाथों में असि (तलवार), गले में मुण्डमाला, बाँये हाथ में कैंची तथा मुख पर मन्द मुस्कान सुशोभित है। सभी दिगम्बरा हैं और सभी हँसती हुईं अपने-अपने वाहनों पर विराज रही हैं।

ध्यानोपरान्त यन्त्र के अष्टदलों में पूर्वादिक्रम से—

ॐ ब्राह्मयै नमः। ॐ नारायण्यै नमः। ॐ माहेश्वर्यै नमः। ॐ चामुण्डायै नमः। ॐ कौमार्यै नमः। ॐ अपराजितायै नमः। ॐ वाराह्यै नमः। ॐ नारसिंह्यै नमः।"

कहते हुए पञ्चोपचारों से पूजा करें।

**भैरव-पूजन**

फिर पद्मदलों के अग्र भाग में निम्नलिखित मन्त्रों का उच्चारण करते हुए भैरव-पूजन करे—

ॐ असिताङ्ग भैरवाय नमः।
ॐ रुरु भैरवाय नमः।
ॐ चण्ड भैरवाय नमः।
ॐ क्रोध भैरवाय नमः।
ॐ उन्मत्त भैरवाय नमः।
ॐ कपालि भैरवाय नमः।
ॐ भीषण भैरवाय नमः।
ॐ संहार भैरवाय नमः।

कहते हुए पूजा कर, मूलमन्त्र से तीन पुष्पाञ्जलियाँ देकर देवी के दाँई ओर महाकाल भैरव का निम्नानुसार ध्यान करें—

महाकालं यजेद्देव्यां दक्षिणे धूम्रवर्णकम्।
बिभ्रतं दण्डखटवाङ्गौ दंष्ट्रा भीममुखं शिशुम्॥
व्याघ्रचर्मावृत कटिं तुन्दिलं रक्तवाससम्।
त्रिनेत्रमूर्ध्वकेशं च मुण्डमाला विभूषितम्॥
जटाभार लसच्चन्द्रखण्डमुग्रं ज्वलन्निभम्॥

**भावार्थ**—देवी के दक्षिण भाग में धूम्र वर्ण महाकाल का पूजन करें। वे दण्ड तथा खट्वाङ्ग धारण किए हैं। भयानक दाँतों के कारण वे भीषण मुख

वाले हैं। वे कटि में व्याघ्रचर्म पहने हैं। उनका उदर स्थूल है। वे रक्तवर्ण के वस्त्र धारण किए हुए हैं। उनके तीन नेत्र है। केश ऊपर को उठे हैं। गले में मुण्ड-माला सुशोभित है। उनके मस्तक पर जटाएँ तथा अर्द्धचन्द्र प्रकाशित है। वे उग्रस्वरूप वाले तथा अग्नि के समान प्रज्ज्वलित आभा वाले हैं।"

उक्त विधि से ध्यानोपरान्त—

"हूं क्ष्रौं यां रां लां वां आं क्रों महाकाल भैरव सर्व विघ्नान् नाशय नाशय ह्रीं श्रीं फट् स्वाहा।"

कहते हुए पाद्य आदि उपचारों द्वारा यथाविधि पूजन कर, तीन बार तर्पण करके, मूलमन्त्र द्वारा गन्धादि पंचोपचारो से देवी का पूजन करें। फिर निम्नलिखित मन्त्रों का उच्चारण करते हुए देवी की अस्त्रपूजा करनी चाहिए—

**देवी-अस्त्र-पूजा**

देवी के बाँये ऊपरी हाथ में—**ॐ खड्गाय नमः।**
देवी के बाँये निचले हाथ में—**ॐ मुण्डाय नमः।**
देवी के दाँये ऊपरी हाथ में –**ॐ अभयाय नमः।**
देवी के दाँये निचले हाथ में—**ॐ वराय नमः।**

**जप-समर्पण**

उक्त विधि से अस्त्र-पूजा कर देवी का ध्यान करते हुए यथाशक्ति मूल-मन्त्र का जप करें, तत्पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए जप का समर्पण करें—

"ॐ गुह्याति गुह्य गोप्त्री त्वं ग्रहाण्यस्मत्कृतंजपम्।
सिद्धिर्भवतु मे देवित्वत्प्रसादान्महेश्वरिः॥"

इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए देवी के बांये हाथ में जप का समर्पण करें।

**टिप्पणी**—जप का समर्पण करते समय जिह्वा को कर्पूर युक्त कर लेना चाहिए। विशेषत 'काम्य-जप' में ऐसा करना अवश्यक है।

जप-समर्पण हेतु सर्वप्रथम मुख में कर्पूर रख कर **'काली कर्पूर स्तवः'** का पाठ करें। फिर प्रदक्षिणा एवं अष्टाङ्ग प्रणाम करते हुए **'जगन्मङ्गल कवच'** का पाठ करें (स्तव तथा कवच इस ग्रंथ के अन्तिम भाग में दिए गए हैं)।

**विसर्जन**

इसके बाद देवी के अङ्गों में आवरण देवताओं **को विलीन** होता हुआ अनुभव करते हुए ध्यान करें तथा 'संहार मुद्रा' द्वारा

"ॐ काली देवि क्षमास्व ।"

कहते हुए 'विसर्जन' करें तथा पुष्प हाथ में लेकर देवी के तेज को निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए अपने हृदय में आरोपित करें—

"ॐ उत्तेरशिखरे देवि भूम्यां पर्वतवासिनि ।
ब्रह्मयोनि समुत्पन्ने गच्छ देवि ममान्तरम् ।।"

इसके बाद निवेदित किए हुए नैवेद्य का कुछ अश लेकर—

"ॐ उच्छिष्ट चाण्डालिन्यै नमः ।।"

कहते हुए उसे ईशान कोण में प्रदान करें तथा शेष अंश अपने प्रियजनों को देकर, थोड़ा सा प्रसाद स्वयं भी ग्रहण करें, फिर देवी का चरणामृत पान कर, मस्तक पर निर्माल्य धारण करें तथा मन्त्र पर लगे हुए चन्दन को अपने बाँये हाथ में लेकर उसमें से दाँये हाथ की कनिष्ठिका अंगुली द्वारा माया, बीज 'ह्रीं' लिखकर, उसी से अपने ललाट पर तिलक लगायें। तिलक लगाते समय निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करना चाहिए—

"ॐ यं यं स्पृशामि पादाभ्यां यो मां पश्यति चक्षुषा ।
स एव दासतां यातु राजानो दुष्ट दस्यवः ।।"

इसके बाद मूल-मन्त्र से १०८ बार अभिमन्त्रित पुष्प धारण करें।

**टिप्पणी**—जो साधक उक्त विधि से एक वर्ष तक देवी की उपासना करता है, वह समस्त सिद्धियों से युक्त होकर, भैरव के समान बन जाता है तथा तीनों लोकों को वशीभूत कर लेने में समर्थ होता है।

**पुरश्चरण एवं जप-संख्या**

१. 'काली तन्त्र' के अनुसार—इस मन्त्र के पुरश्चरण हेतु दो लाख की संख्या में जप करना चाहिए। साधक को पवित्र तथा हविष्याशी होकर दिन के समय एक लाख की संख्या में मन्त्र-जप करना चाहिए तथा रात्रि के समय मुँह में ताम्बूल (पान) रखकर पुनः एक लाख की संख्या में जप करना चाहिए। 'कुमारी कल्प' के अनुसार रात्रि के समय जप शय्या पर बैठ कर करना चाहिए।

जप के बाद घृत द्वारा दशांश होम करना चाहिए।

'स्वतन्त्रतन्त्र' में भी पुरश्चरण की जप संख्या यही निर्दिष्ट की गई है।

२. 'नील सारस्वत तन्त्र' के अनुसार—इस मन्त्र के पुरश्चरण हेतु साधक को दिन में शुद्ध तथा हविष्याशी होकर एक लाख की संख्या में जप करना चाहिए तथा रात्रि में अशुद्ध भाव से एक लाख की संख्या में जप करना चाहिए। तत्पश्चात् दशांश होम, तर्पण तथा अभिषेक करना चाहिए।

'विश्वसार तन्त्र' के अनुसार जप का दशांश 'होम', होम का दशांश 'तर्पण' तथा तर्पण का दशांश 'अभिषेक' करना चाहिए।

अभिषेक तथा तर्पण में 'तीर्थ--जल अथवा मधु और शर्करा मिश्रित जल का प्रयोग करना चाहिए।

अभिषेक की दशांश संख्या में ब्राह्मणों को हविष्यान्न पदार्थों का भोजन कराना चाहिए तथा अन्त में गुरुदेव को दक्षिणा से सन्तुष्ट कर पुरश्चरण को पूरा करना चाहिए।

रात्रि में जप के सम्बन्ध में विशेष नियम यह है कि रात्रि के द्वितीय प्रहर से आरम्भ कर तृतीय प्रहर तक ही जप करना चाहिये। रात्रि के अन्तिम प्रहर में जप नहीं करना चाहिये।

३. पूर्णानन्द के मत से उक्त मन्त्र का केवल एक लाख की संख्या में जप करने से ही पुरश्चरण हो जाता है। 'केत्कारी तन्त्र' के अनुसार ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य को दिन में तथा शूद्र को रात्रि में होम करना चाहिये।

उक्त विधि से मन्त्र को सिद्ध करने वाले साधक की समस्त मनोभिलाषाएँ पूर्ण होती हैं।

## काली-मन्त्र-दीपनी

किसी भी काली मन्त्र का जप करते समय जप के आरम्भ में तथा जपके अन्त में सात-सात बार--

"क्रीं' क्रीं"

इन दोनों बीजों का जप करने से मन्त्र प्रदीप्त हो उठता है।

५

# त्रिविंशत्यक्षर दक्षिणकाली मन्त्र-प्रयोग

तेईस अक्षरों वाले दक्षिणकाली मन्त्र की प्रयोग-विधि निम्नानुसार है—

## मन्त्र

"ॐ क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं स्वाहा।

**टिप्पणी**—इस मन्त्र के आरम्भ से 'ॐ' निकाल देने पर यह 'बाईस अक्षर का मन्त्र रह जाता है। तेईस तथा बाईस अक्षरों वाले दोनों मन्त्रों का विधान एक-सा ही है।

## विधान

इसका विधान निम्नानुसार है। सर्व प्रथम निम्नलिखित विनियोग-वाक्य का उच्चारण करें—

**विनियोग**

"अस्य श्री दक्षिणकाली मन्त्रस्य भैरव ऋषिः। उष्णिक् छन्दः। दक्षिण कालिके देवता। क्रीं बीजम्। हूं शक्तिः। क्रीं कीलकम्। ममाभीष्ट सिध्यर्थे जपे विनियोगः।"

उक्त 'विनियोग-वाक्य' का उच्चारण करने के पश्चात् आगे लिखे अनुसार 'ऋष्यादिन्यास, करन्यास, हृदयादि षडङ्गन्यास' आदि कृत्य करने चाहिये—सर्व प्रथम 'ऋष्यादिन्यास' करें।

**ऋष्यादि न्यासः**

ॐ भैरव ऋषये नमः शिरसि।

उष्णिक् छन्द से नमः मुखे।

दक्षिणकालिका देवतायै नमः हृदि ।

क्रीं बीजाय नमः गुह्ये ।

हू्ं शक्तये नमः पादयोः ।

क्रीं कीलकाय नमः नाभौ ।

विनियोगाय नमः सर्वाङ्गे ।

(इति ऋष्यादि न्यासः)

'ऋष्यादि न्यास' के पश्चात् निम्नानुसार 'करन्यास' करना चाहिये'

**करन्यास**

ॐ क्रां अंगुष्ठाभ्यां नमः ।

ॐ क्रीं तर्जनीभ्यां नमः ।

ॐ क्रं मध्यमाभ्यां नमः ।

ॐ क्रैं अनामिकाभ्यां नमः ।

ॐ क्रौं कनिष्ठिकांभ्यां नमः ।

ॐ क्रः करतलकर पृष्ठाभ्यां नमः ।

(इति करन्यासः)

'करन्यास' के पश्चात् निम्नानुसार 'हृदयादि षडङ्गन्यास' करना चाहिये ।

**हृदयादि षडङ्गन्यासः**

ॐ क्रां हृदयाय नमः ।

ॐ क्रीं शिरसे स्वाहा ॥

ॐ क्रूं शिखायै वषट् ।

ॐ क्रैं कवचाय हुम् ।

ॐ क्रौं नेत्रत्रयाय वौषट् ।

ॐ क्रः अस्त्राय फट् ।

(इतिः हृदयादि षडङ्गन्यासः)

'हृदयादि षडङ्गन्यास' के पश्चात् निम्नानुसार 'सर्वाङ्गन्यास' करना चाहिये ।

**सर्वाङ्गन्यासः**

ॐ अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं लॄं नमो हृदि ।

ॐ एं ऐं ओं औं अं अः कं खं गं घं नमो दक्ष भुजे ।

ॐ ङं चं छं जं झं ञं टं ठं डं ढं नमो वाम भुजे ।
ॐ णं तं थं दं धं नं पं फं बं भं नमो दक्ष पादे ।
ॐ मं यं रं लं वं शं षं सं हं क्षं नमो वाम पादे ।
(इति विन्यसेत्)

ॐ क्रीं नमः ब्रह्मरन्ध्रे ।
ॐ क्रीं नमः भ्रू मध्ये ।
ॐ क्रीं नमः ललाटे ।
ॐ ह्रीं नमः नाभौ ।
ॐ ह्रीं नमः गुह्ये ।
ॐ हूं नमः वक्त्रे ।
ॐ हूं नमः गुर्वङ्गे ।
इसके बाद मूल मन्त्र से ६' अथवा ५ बार 'व्यापक न्यास' करें ।
(इति न्यासम्)

'न्यास' करने के उपरान्त निम्नानुसार ध्यान करना चाहिये विभिन्न तन्त्रों में ध्यान के विभिन्न मन्त्रों का उल्लेख हुआ है । यहाँ 'काली तन्त्रोक्त' अन्योक्त तथा हंसतन्त्रोक्त ध्यान-मन्त्रों का उल्लेख किया जा रहा है । इन सभी मन्त्रों का मन-ही-मन उच्चारण करते हुये भगवती कालिका का ध्यान करना चाहिये ।

**ध्यान मन्त्र**

ॐ सद्यश्छिन्न शिरः कृपाणमभयं हस्तैर्वरं बिभ्रतीं
घोरास्यां शिरसि स्रजा सुरुचिरान्मुन्युक्त केशावलिम् ।
सृक्कासृक्प्रवहां श्मशान निलयां श्रुत्योः शवालंकृति
श्यामाङ्गीं कृतमेखलां शवकरैर्देवीं भजे कालिकाम् ।।१।।
(इति मन्त्रमहोदधि वर्णितं ध्यान)

ॐ शवारूढां महाभीमां घोरदंष्ट्रां हसन्मुखीम् ।
चतुर्भुजां खड्गमुण्डवराभय करां शिवाम् ।।१।।
मुण्डमालाधरां देवीं ललज्जिह्वां दिगम्बराम् ।
एवं सञ्चिन्तयेत्कालीं श्मशानालय वासिनीम् ।।२।।
(इति कालीतन्त्रोक्त ध्यानम्)

करालं वदनां घोरां मुक्तकेशीं चतुर्भुजाम्।
कालिकां दक्षिणां दिव्यां मुण्डमाला विभूषिताम् ॥१॥
सद्यश्छिन्नशिरः खड्गवामोर्ध्वाधः कराम्बुजाम्।
अभयं वरदं चैव दक्षिणाधोर्ध्वपाणिकाम् ॥२॥
महामेघप्रभां श्यामां तथा चैव दिगम्बराम्।
कण्ठावसक्तमुण्डालीगलद्रुधिर चर्चिताम् ॥३॥
कर्णावतंसतानीतशव युग्मभयानकाम्।
घोर दंष्ट्रा करालास्यां पीनोन्नत पयोधराम् ॥४॥
शवानां कर संघातैः कृतकाञ्चीं हसन्मुखीम्।
सृक्कद्वयगलद्रक्तधाराविस्फुरिताननाम् ॥५॥
घोररूपां महारौद्रीं श्मशानालयवासिनीम्।
दन्तुरां दक्षिणव्यापिमुक्तलम्बकचोच्चयाम् ॥६॥
शवरूपमहादेवहृदयोपरि संस्थिताम्।
शिवाभिर्घोररूपाभिश्चतुर्दिक्षु समन्विताम् ॥७॥
महाकालेन सार्द्धोद्र्ध्वमुपविष्टरतातुराम् ।※
सुखप्रसन्नवदना स्मेरानन सरोरुहाम् ॥८॥

(इति अन्यच्चध्यानम्)

नमामि दक्षिणामूर्तिं कालिकां परभैरवीम्।
भिन्नाञ्जनचयप्रख्यां प्रवीरशवसंस्थिताम् ॥१॥
गलच्छोणितधाराभिः स्मेरानन सरोरुहाम्।
पीनोन्नतकुचद्वन्द्वां पीनवक्षोनितम्बिनीम् ॥२॥
दक्षिणां मुक्तकेशालीं दिगम्बर विनोदिनीम्।
महाकाल शवा विष्टां स्मेरानन्दोपरिस्थिताम् ॥३॥

---

※ मतान्तर में यह पाठ निम्नानुसार मिलता है—
**"महाकालेन च समं विपरीत रतातुराम्।"**

मुखसान्द्रस्मितामोद मोदिनीं मदविह्वलाम् ।
आरक्तमुखसान्द्राभिर्नेत्रालीभिर्विराजिताम् ॥४॥
शवद्वय कृतोत्तंसां सिन्दूर तिलकोज्ज्वलाम् ।
पञ्चाशन्मुण्ड घटितन्माला शोणित लोहिताम् ॥५॥
नानामणिविशोभाढ्य नानालङ्कारशोभिताम् ।
शवास्थिकृत केयूरशंखकङ्कणमण्डिताम् ॥६॥
शववक्षः समारूढां लेलिहानां शवं क्वचित् ।
शवमांसकृतग्रासां साट्टहासं मुहुर्मुहुः ॥७॥
खड्गमुण्डधरां षामे सव्येऽभयवर प्रदाम् ।
दन्तुरां च महारौद्रीं चण्डनादाति भीषणाम् ॥८॥
शिवाभिर्घोररूपाभिर्वेष्टितां भयनाशनीम् ।
माभैर्मास्स्वभक्तेषु जल्पतीं घोरनिःस्वनैः ॥९॥
यूर्याङ्कमिच्छथ ब्रूत ददामीति प्रभाषिणीम् ॥१०॥

(इति हंस तन्त्रोक्त ध्यानम्)

उक्त विधि से श्मशानालय वासिनी भगवती दक्षिण कालिका का ध्यान करके, मानसोपचार से पूजन करे। तत्पश्चात् पीठादि पर रचित सर्वतोभद्रमण्डल में पद्धति-मार्ग से मण्डूकादि परतत्त्वान्त पीठ देवताओं को स्थापित कर

"ॐ मं मण्डूकादिपरतत्त्वान्तपीठदेवताभ्यो नमः ।"

इस मन्त्र से पीठ-देवताओं का पूजन करने के बाद निम्नलिखित मन्त्रों का उच्चारण करते हुये पूर्वादि क्रम से नवपीठ-शक्तियों का पूजन करे—

## अथ पीठशक्ति पूजनम्

ॐ जयायै नमः ।
ॐ विजयायै नमः ।
ॐ अजितायै नमः ।
ॐ अपराजितायै-नमः ।
ॐ नित्यायै नमः ।
ॐ विलासिन्यै नमः ।

ॐ दोग्ध्र्यै नमः ।

ॐ अघोरायै नमः ।

(मध्य में)

ॐ मङ्गलायै नमः ।

(इति पीठ-शक्ति पूजनम्)

इसके पश्चात् स्वर्ण आदि से निर्मित भगवती के यन्त्र (दक्षिण काली-पूजन का यन्त्र आगे प्रदर्शित है, इसे धातुपत्र पर बनवालें) अथवा मूर्ति को ताँबे के पात्र में रखकर, उसे घृत द्वारा अभ्यङ्ग-स्नान करायें, फिर उसके ऊपर दुग्ध-धारा तथा जल-धारा देकर स्वच्छ वस्त्र में लपेटें तथा

''ॐ ह्रीं कालिका योग पीठात्मने नमः ।''

इस मन्त्र द्वारा पुष्पादि आसन देकर, पीठ के मध्यभाग में स्थापित करें। फिर पद्धति-मार्ग से प्रतिष्ठा करके मूलमन्त्र द्वारा मूर्ति की कल्पना करते हुए पाद्य से पुष्पांजलि पर्यन्त विभिन्न उपचारों द्वारा पूजा कर, देवी की आज्ञा लेकर, निम्नानुसार 'आवरणपूजा' करें—

## आवरण-पूजा

सर्वप्रथम पुष्पांजलि हाथ में लेकर निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करें—

''ॐ संविन्मये परेशानि परामृते चरुप्रिये ।
अनुज्ञां दक्षिणे देहि परिवारार्च्यनाय मे ॥''

उक्त मन्त्र का पाठ करने के उपरान्त—

'पूजितास्तर्पिताः सन्तु ।'

इस वाक्य का उच्चारण करें। फिर नीचे लिखे अनुसार आवरण-पूजा आरम्भ करें—

**अथ प्रथमावरण पूजा**

षट्कोण केसरों में, आग्नेयादि चारों दिशाओं में तथा मध्य दिशा में षडङ्गों की क्रमशः पूजा आरम्भ करें।

प्रथम आवरण की पूजा आरम्भ करते समय निम्नलिखित मन्त्र से ध्यान करना चाहिए—

दक्षिण काली पूजन यन्त्रम्



चित्र—६

ध्यान-मन्त्र:

"तुषारस्फटिकश्याम नीलकृष्णारुणास्तथा ।
वरदाभयधारिण्य: प्रधान तनव: स्त्रिय: ।।"

ध्यानोपरान्त निम्नानुसार पूजा प्रारम्भ करें—

(१) 'ॐ क्रां हृदयाय नम:
हृदय देवता: श्रीपादुकां पूजयामि तर्पयामि नम: ।
(इस वाक्य को प्रत्येक मन्त्र के बाद दुहराया जाएगा)

(२) ॐ क्रीं शिरसे स्वाहा
शिरोदेवता: श्रीपादुकां···

(३) ॐ क्रू शिखायै वजट्
शिखा देवता: श्रीपादुकां···

(४) ॐ क्रैं कवचाय हुँ
कवच देवता: श्री पादुकां···

(५) ॐ क्रौं नेत्रत्रयाय वौषट्
नेत्र देवता: श्रीपादुकां···

(६) ॐ क्र: अस्त्राय फट्

अस्त्र देवता: श्रीपादुकां···

इस प्रकार षडङ्गों की पूजा करने के उपरान्त हाथ में पुष्पाञ्जलि लेकर पहले मूल-मन्त्र का फिर निम्नलिखित **प्रार्थना-मन्त्र का उच्चारण** करें—

"ॐ अभीष्ट सिद्धि मे देहि **शरणागतवत्सले** ।
भक्त्या समर्पये तुभ्यं **प्रथमावरणार्चनम्** ॥"

यह कहकर, पुष्पांजलि दे, **विशेषार्घ्यं से जल-बिन्दु डालकर 'पूजिता-स्तर्पिता: सन्तु'** कहें ।

**॥ इति प्रथमावरणम् ॥**

**अथ द्वितीयावरण पूजा**

इसके पश्चात् पूज्य तथा पूजक के **मध्य पूर्वदिशा को** अन्तराल मानकर, तदनुसार अन्य दिशाओं की कल्पना करके, प्राची-क्रम से षट्कोणों में काली आदि का पूजन करें। द्वितीयावरण-पूजा में सर्वप्रथम निम्नलिखित मन्त्र से ध्यान करें—

**ध्यान मन्त्र**

"ॐ सर्वा: श्यामा असिकरा मुण्डमाला विभूषिता: ।
तर्जनीं वामहस्तेन धारयंत्यश्च सुस्मिता: ॥"

॥ इतिध्यानम् ॥

ध्यानोपरान्त निम्नानुसार पूजा प्रारभ करें—

(१) ॐ काल्यै: नम:

काली श्रीपादुकां पूजयामि तर्पयामि नम: ।

(इस वाक्य को प्रत्येक मन्त्र के बाद दुहराया जाएगा)

(२) ॐ कपालिन्यै नम:

कपालिनी श्रीपादुकां···

(३) ॐ कुल्लायै नम:

कुल्ला श्रीपादुकां···

(४) ॐ कुरुकुल्लायै नम:

कुरुकुल्ला श्रीपादुकां···

(५) ॐ विरोधिन्यै नमः

विरोधिनी श्री पादुकां···

(६) ॐ विप्रचित्तायै नमः

विप्रचित्ता श्री पादुकां···

इस प्रकार पूजन करने के उपरान्त हाथ में पुष्पांजलि लेकर पहले मूल-मन्त्र का फिर निम्नलिखित प्रार्थना मन्त्र का उच्चारण करें—

"ॐ अभीष्टसिद्धिं मे देहि शरणागत वत्सले ।

भक्त्या समर्पये तुभ्यं द्वितीयावरणार्चनम् ।।"

यह कहकर, पुष्पांजलि दे, विशेषार्घ्य से जलविन्दु छिड़ककर, 'पूजितास्तर्पिताः सन्तु' कहें।

।। इति द्वितीयवरणम् ।।

**अथ तृतीयावरण पूजा**

इसके पश्चात् यन्त्र के तीन कोणों में 'उग्रा' आदि नौ देवियों की पूजा निम्नलिखित क्रम से करें—

प्रथम त्रिकोण के सम्मुख—

(१) ॐ उग्रायै नमः

उग्रा श्रीपादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः ।

(इस वाक्य को प्रत्येक मन्त्र के बाद दुहराया जाएगा)

प्रथम त्रिकोण के बाँई ओर—

(२) ॐ उग्रप्रभायै नमः

उग्रप्रभा श्री पादुकां···

प्रथम त्रिकोण के दाँई ओर—

(३) ॐ दीप्तायै नमः

दीप्ता श्री पादुकां···

द्वितीय त्रिकोण के सम्मुख—

(४) ॐ नीलायै नमः

नीला श्री पादुकां···

द्वितीय त्रिकोण के बाँई ओर—

(५) ॐ घनायै नमः
घना श्री पादुकां…

द्वितीय त्रिकोण के दाँई ओर—

(६) ॐ बलाकायै नमः
बलाका श्री पादुकां…

तृतीय त्रिकोण के सम्मुख—

(७) ॐ मात्रायै नमः
मात्रा श्री पादुकां…

तृतीय त्रिकोण के बाँई ओर—

(८) ॐ मुद्रायै नमः
मुद्रा श्री पादुकां…

तृतीय त्रिकोण के दाँई ओर—

(९) ॐ मित्रायै नमः
मित्रा श्री पादुकां…

इस प्रकार पूजन करने के उपरान्त हाथ में पुष्पांजलि लेकर पहले मूलमन्त्र का, फिर निम्नलिखित प्रार्थना-मन्त्र का उच्चारण करें—

"ॐ अभीष्ट सिद्धि मे देहि शरणागत वत्सले ।
भक्त्या समर्पये तुभ्यं तृतीया वरणार्चनम् ॥"

यह कहकर, पुष्पांजलि दे, **'पूजितास्तर्पिताः सन्तु'** कहें ।

॥ इति तृतीयावरणम् ॥

**अथ चतुर्थावरण पूजा**

इसके पश्चात् अष्टदल में पूर्वादि क्रम से आठ शक्तियों का पूजन प्रारंभ करें । सर्वप्रथम निम्नलिखित मन्त्रों से ध्यान करें—

**ध्यान मन्त्र**

दण्डं कमण्डलुं पश्चादक्षसूत्रं महाभयम् ।
बिभ्रती कनकच्छाया ब्राह्मकृष्णा जिनोज्ज्वला ॥१॥

शूलं परश्वधङ्क्षुद्रदुन्दुभीं नृकरोटिकाम् ।
वहंती हिमसंकाशा ध्येया माहेश्वरी शुभा ॥२॥
अंकुशं दण्ड खट्वाङ्गौ पाशं च दधती करैः ।
बन्धूक पुष्पसंकाशा कुमारी कामदायिनी ॥३॥
चक्रं घण्टां कपालं च शंखं च दधती करैः ।
तमालश्यामला ध्येया वैष्णवी विभ्रमोज्ज्वला ॥४॥
मुशलं करवालं च खेटकं दधती हलम् ।
करैश्चतुर्भिर्वाराही ध्येया कालघनच्छविः ॥५॥
अंकुशं तोमरं विद्युत्कुलिशं बिभ्रती करैः ।
इन्द्र नीलनिभेन्द्राणी ध्येया सर्वासमृद्धिदा ॥६॥
शूलं कृपाणं नृशिरः कपालं दधती करैः ।
मुण्डस्रङ्मण्डिता ध्येया चामुण्डा रक्त विग्रहा ॥७॥
अक्षस्रजं बीजपूरं कपालं दधती करैः ।
वहन्ती हेमसङ्काशा मोहलक्ष्मीस्समीरिता ॥८॥

ध्यानोपरान्त निम्नानुसार पूजा प्रारंभ करें—

(१) ॐ ब्राह्म्यै नमः
ब्राह्मी श्रीपादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः ।

(इस वाक्य को प्रत्येक मन्त्र के बाद दुहराया जाएगा)

(२) ॐ नारायण्यै नमः
नारायणी श्रीपादुकां···

(३) ॐ माहेश्वर्य्यै नमः
माहेश्वरी श्रीपादुकां·····

(४) ॐ चामुण्डायै नमः
चामुण्डा श्री पादुकां···

(५) ॐ कौमार्यै नमः
कौमारी श्रीपादुकां··

(६) ॐ अपराजितायै नमः
अपराजिता श्रीपादुका···

(७) ॐ वाराह्यै नमः
वाराही श्रीपादुकां···

(८) ॐ नारसिंह्यै नमः
नारसिंही श्रीपादुकां···

इस प्रकार पूजन करने के उपरान्त हाथ में पुष्पांजलि लेकर, पहले मूल-मन्त्र का, फिर निम्नलिखित प्रार्थना-मन्त्र का उच्चारण करें—

"ॐ अभीष्ट सिद्धि मे देहि शरणागत वत्सले।
भक्त्या समर्पये तुभ्यं चतुर्थावरणार्चनम् ॥"

यह कहकर, पुष्पांजलि दे, 'पूजितास्तर्पिताः सन्तु' कहें।

॥ इति चतुर्थावरणम् ॥

## अथ भैरव-पूजनम्

इसके बाद भूपुर के भीतर आठों दिशाओं में पूर्वादिक्रम से आठ भैरवों का पूजन करें। सर्वप्रथम निम्नानुसार ध्यान करें—

**ध्यान मन्त्र**

"भीषणास्यं त्रिनयनमर्द्धचन्द्रं विभूषितम्।
स्फटिकाभं कंकणादि भूषाशत समायुतम् ॥१॥
अष्ट वर्षं वयस्कं च कुन्तलोल्लसितं भजे।
धारयन्तं दण्ड शूले भैरव्यादिसमायुतम् ॥२॥

इस ध्यान के बाद निम्नानुसार पूजा प्रारम्भ करें—

(१) ॐ ऐं ह्रीं अं असिताङ्ग भैरवाय नमः
असिताङ्ग भैरव श्रीपादुकां पूजयामि तपर्यामि नमः।

(इस वाक्य को प्रत्येक मन्त्र के बाद दुहराया जाएगा)

(२) ॐ ऐं ह्रीं इं रुरु भैरवायनमः
रुरु भैरव श्रीपादुकां···

(३) ॐ ऐं ह्रीं उं चण्डभैरवाय नमः
चण्डभैरव श्रीपादुकां.....

(४) ॐ ऐं ह्रीं ॠं क्रोध भैरवायनमः
क्रोधभैरव श्रीपादुकां.....

(५) ॐ ऐं ह्रीं लृं उन्मत्त भैरवाय नमः
उन्मत्त भैरव श्रीपादुकां.....

(६) ॐ ऐं ह्रीं एं कपालि भैरवाय नमः
कपालिभैरव श्रीपादुकां.....

(७) ॐ ऐं ह्रीं ओं भीषण भैरवाय नमः
भीषण भैरव श्रीपादुकां.....

(८) ॐ ऐं ह्रीं अं संहारभैरवाय नमः
संहारभैरव श्रीपादुकां......

॥ इति भैरव पूजनम् ॥

## अथ भैरवीपूजनम्

इसके बाद भैरवों के समीप ही आठ भैरवियों का पूजन करें। सर्वप्रथम निम्नानुसार ध्यान करें—

**ध्यान मन्त्रः**

भावयेच्च महादेवी चन्द्रकोटियुतप्रभाम् ।
हिमकुन्देन्दुधवलां पञ्चवक्त्रां त्रिलोचनाम् ॥१॥
अष्टादश भुजैर्युक्तां सर्वानन्दकरोद्यताम् ।
प्रहसन्तीं विशालाक्षीं देवदेवस्य सन्मुखीम् ॥२॥

इस ध्यान के बाद निम्नानुसार पूजा प्रारम्भ करें—

(१) ॐ श्री भैरव्यै नमः
श्री भैरवी श्रीपादुकां पूजयामि तर्पयामि नमः ।

(इस वाक्य को प्रत्येक मन्त्र के बाद दुहराया जाएगा)

(२) ॐ मं महाभैरव्यै नमः
महाभैरवी श्रीपादुकां.....

(३) ॐ सिं सिंह भैरव्यै नमः
सिंह भैरवी श्रीपादुकां.....

(४) ॐ धूं धूम्र भैरव्यै नमः
धूम्रभैरवी श्रीपादुकां.....

(५) ॐ भीं भीम भैरव्यै नमः
भीम भैरवी श्रीपादुकां.....

(६) ॐ उं उन्मत्त भैरव्यै नमः
उन्मत्त भैरवी श्रीपादुकां.....

(७) ॐ वं वशीकरण भैरव्यै नमः
वशीकरण भैरवी श्रीपादुकां.....

(८) ॐ मों मोहन भैरव्यै नमः
मोहन भैरवी श्री पादुकां.....

।। इति भैरवी पूजनम् ।।

इसके उपरान्त भूपुर से बाहर इन्द्र आदि दश दिक्पालों तथा वज्र आदि आयुधों का पद्धति-मार्गानुसार पूजन करें। फिर धूपदान से लेकर नमस्कार तक पूजा सम्पन्न करने के पश्चात् मन्त्र का जप करना चाहिए। (सामान्य पूजा-पद्धति का उल्लेख पिछले प्रकरण में किया जा चुका है, तदनुसार ही पूजा करें)।

## मन्त्र-सिद्धि एवं प्रयोग-विधि

पूजनोपरान्त मन्त्र का एक लाख (१०००००) की संख्या में जप करना चाहिए। जप के बाद कनेर के फूलों से दशांश अर्थात् १०००० आहुतियाँ देकर हवन करना चाहिए। ऐसा करने से मन्त्र सिद्ध हो जाता है।

उक्त विधि से पूजिता काली साधकों के लिए सिद्धि प्रदायिनी होती है। फिर, साधक महाभैरव द्वारा उक्त प्रयोगों को करें।

विभिन्न कामनाओं की पूर्ति हेतु मन्त्र की प्रयोग विधियां तथा फल निम्नलिखित है—

(१) जो साधक स्वयं के लिए अथवा दूसरों के लिए लक्ष्मी-प्रदान अथवा प्रसिद्धि-प्रदान हेतु सुन्दरी-स्त्री के मदनावास (गुह्याङ्ग) को देखता हुआ उक्त मन्त्र का १०,००० (दस सहस्र) की संख्या में मन्त्र-जप करता है, वह वृहस्पति-तुल्य हो जाता है।

(२) जो साधक नग्न होकर, बालों को खुला रख कर, श्मशान में स्थित हो, अर्द्धरात्रि के समय १०,००० (दस सहस्र) की संख्या में मन्त्र जप करता है, उसकी सभी कामनाएँ पूर्ण होती हैं।

(३) जो साधक श्मशान में शव (मृत मनुष्य) के हृदय पर नग्न बैठकर, अपने वीर्य से युक्त एक सहस्र मदार-पुष्पों से भक्ति पूर्वक जप करता हुआ एक-एक पुष्प से देवी की पूजा करता है, वह पृथ्वीपति होने का सौभाग्य प्राप्त करता है।

(४) जो साधक रजःस्राव करती हुई नारी-भग का ध्यान करता हुआ १०,००० (दस सहस्र) की संख्या में मन्त्र का जप करता है, वह सुन्दर कवित्व-शक्ति से संसार को विमोहित कर लेता है।

(५) जो साधक शव के हृदय पर, आठ आरे वाले महापीठ पर स्थित शिवजी के साथ मदन-संग्राम (सहवास) करती हुई तथा मुस्कुराती हुई देवी का ध्यान करते हुए, स्वयं भी रमण-क्रिया (सहवास) में प्रवृत्त रहते हुए १,००० (एक सहस्र) की संख्या में मन्त्र का जप करता है, वह शंकर के समान हो जाता है।

(६) जो साधक हविष्यान्न सेवन करता हुआ, दिन के समय, देवी के ध्यान में मग्न होकर जप करता है, वह विद्या, लक्ष्मी, यश तथा पुत्रों से युक्त होकर चिरकाल तक सुखी बना रहता है।

(७) जो साधक रात्रि के समय मैथुन में आसक्त हो, इस मन्त्र का १,००००० (एक लाख) की संख्या में जप करता है, वह राजा होता है।

(८) जो साधक लालकमलों से होम करते हुए इस मन्त्र का १,००००० (एक लाख) की संख्या में जप करता है वह कुवेर को भी जीत लेता है। जो बेल के पत्तों से हवन करते हुए जप करता है, वह राज्य पाता है। जो लालपुष्पों से हवन करते हुए जप करता है, उसे वशीकरण का लाभ होता है। जो भैंसे आदि पशुओं के रक्त से कालिका का तर्पण करके जप करता है, उसके हाथ में सभी सिद्धियाँ शीघ्र आ जाती हैं।

(६) जो मन्त्रवेत्ता शव के ऊपर बैठकर एक लाख की संख्या में जप करता है, उसका मन्त्र तत्काल सिद्ध हो जाता है तथा समस्त अभीष्ट फल प्राप्त होते हैं।

जो व्यक्ति भगवती कालिका की उपासना करता है, उसके सम्बन्ध में यह समझना चाहिए कि उस शरीर धारी ने अश्वमेधादि यज्ञों को पूर्ण कर लिया है, दान दिया है तथा तपस्या की है। जो मनुष्य सदैव काली की पूजा करता है, उसने मानो ब्रह्मा, विष्णु, शिव, गौरी, लक्ष्मी, गणपति, सूर्य आदि सभी देवताओं की पूजा करली है।

।। इति त्रिविंशत्यक्षर काली मन्त्र प्रयोगः ।।

---

६

# दक्षिणकालिका त्रयोविंशति वर्ण मन्त्र संक्षिप्त-साधन-विधि

दक्षिण कालिका के तेईस अक्षरों वाले एक मन्त्र की विस्तृत साधन विधि का उल्लेख पिछले प्रकरण में किया जा चुका है।

इस प्रकरण में दक्षिणकालिका के तेईस वर्णों वाले ही एक अन्य मन्त्र की संक्षिप्त साधन-विधि का उल्लेख किया जा रहा है। पूर्वोक्त मन्त्र में और इसमें इतना ही अन्तर है कि इस मन्त्र के आदि में प्रणव (ॐ) नहीं है तथा प्रथमावृत्ति में 'क्रीं' का प्रयोग तीन बार हुआ है।

यह मन्त्र भी उसी मन्त्र के समान फल दायक है। जो साधक पूर्व मन्त्र की विशिष्ट पूजा पद्धति का प्रयोग करने में असमर्थ हों, उन्हें इस मन्त्र को यहाँ वर्णित संक्षिप्त साधन-विधि द्वारा सिद्ध करके लाभान्वित होना चाहिए।

## मन्त्र

"क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं स्वाहा।"

उक्त मन्त्र का पूजन-यन्त्र वही है, जिसका उल्लेख पिछले मन्त्र में किया जा चुका है।

**ध्यान**

इस मन्त्र का ध्यान निम्नलिखित है—

"शवारूढा महाभीमां घोरदंष्ट्रां हसन्मुखीम्।
चतुर्भुजं खड्ग मुण्ड वराभय करां शिवाम्॥
मुण्डमालाधरां देवीं ललज्जिह्वान्दिगम्बराम्।
एवं संचिन्तयेत्कालीं श्मशानालयवासिनीम्॥

**भावार्थ**--देवी शव पर आरुढ़, महाभयंकर रूप वाली, घोर दाँतों वाली, हास्यमुखी, अपनी चार भुजाओं में खड्ग, मुण्ड, वर तथा अभयमुद्रा को धारण करने वाली, कल्याणदायिनी, मुण्डमाला धारिणी, लपलपाती हुई जीभ वाली, दिगम्बरा तथा श्मशान में निवास करने वाली है।

## संक्षिप्त पूजा-विधि

सर्वप्रथम अपने बाँई ओर चतुष्कोण का निर्माण करें। फिर—

'ॐ ह्रः सामान्यार्घ्य स्थापयामि।"

इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए वहाँ अर्घ्यपात्र स्थापित करें, फिर **'नमः'** शब्द का उच्चारण करते हुए उसे जल-पूरित कर, सूर्यमण्डल अंकुश मुद्रा द्वारा उसमें निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करते हुए तीर्थों का आवाहन करें—

"ॐ गङ्गे च यमुने चैव गोदावरी सरस्वति।
नर्म्मदे सिन्धु कावेरि जलेस्मिन्सन्निधिकुरु॥
ॐ ब्रह्माण्डोदर तीर्थानि करैः स्पृष्टानितेरवै।
तेन सत्येन मे देव तीर्थन्देहि दिवाकर॥"

इसके पश्चात् **"ॐ गङ्गादि सकल तीर्थेभ्यो नमः** कह कर पुष्प अक्षतादि से पूजन कर, निम्नलिखित मन्त्रों का उच्चारण करते हुए सूर्य, अग्नि तथा चन्द्र इन तीनों मण्डलों का पूजन करें—

"ॐ अर्कमण्डलाय द्वादश कलात्मने नमः।
ॐ वह्नि मण्डलाय दश कलात्मने नमः।
ॐ सोम मण्डलाय षोडश कलात्मने नमः।"

इसके पश्चात् **"ॐ षडङ्गेभ्यो नमः"** कहकर षडङ्ग से पूजन, अस्त्र से संरक्षण तथा कवच से अवगुण्ठन करके **'वम्'** कह कर, धेनु मुद्रा द्वारा अमृतीकरण कर तथा मत्स्यमुद्रा द्वारा आच्छादित कर दस बार 'प्रणव' (ॐकार) का उच्चारण करें। फिर क्रमशः शंख मुद्रा, धेनुमुद्रा एवं योनिमुद्रा प्रदर्शित करें।

इसके पश्चात् कुंकुम केशर तथा चन्दन आदि से भोजपत्र के ऊपर यन्त्र लिखकर निम्नानुसार 'ऋष्यादि न्यास' करे—

**ऋष्यादि न्यास**

"शिरसि भैरवाय ऋषये नमः।
मुखे उष्णिक्छन्दसे नमः।

हृदये ॐ दक्षिणकालिकायै नमः ।
गुह्ये क्रीं बीजाय नमः ।
पादयोः हूं शक्तये नमः ।
सर्व्वाङ्गे क्रीं कीलकाय नमः ।"

इसके पश्चात् निम्नानुसार षडङ्गन्यास करें—

**षडङ्गन्यास**

"क्रां हृदयाय नमः ।
क्रीं शिरसे स्वाहा ।
क्रूं शिखायै वषट् ।
क्रैं कवचाय हुम् ।
क्रौं नेत्रत्रयाय वौषट् ।
क्रः अस्त्राय फट् ।

कहकर दिगबन्ध करें। फिर 'करन्यास' करें—

**करन्यास**

क्रां अङ्गुष्ठाभ्यां नमः ।
क्रीं तर्ज्जनीभ्यां स्वाहा ।
क्रूं मध्यमाभ्यां वषट् ।
क्रैं अनामिकाभ्यां हुम् ।
क्रः करतल कर पृष्ठाभ्यां फट् ।

**अन्य कर्त्तव्य**

उक्त विधि से न्यास करके दस, सात अथवा पाँच बार 'व्यापक-न्यास' करना चाहिए। फिर चार, आठ अथवा सोलह बार मूल-मन्त्र का जप करते हुए पूरक, कुंभक तथा रेचक—इन तीनों प्राणायामों को करें। तत्पश्चात् भगवती काली का ध्यान करके दोनों हाथों में पुष्पांजलि लेकर, पूर्वोक्त रूप में देवी का ध्यान करते हुए उन्हें हृदय से नासिकाग्र भाग में लाकर, मूलमन्त्र का उच्चारण करने के पश्चात् निम्नलिखित वाक्य कहें—

'एह्येहि महादेवि पादुकाभ्यान्दयानिधे ।"

फिर अंजलि के पुष्पों की ओर मुँह करके अग्रलिखित मन्त्र का उच्चारण करें—

"ॐ देवेशि भक्ति सुलभे परिवार समन्विते ।
यावत्त्वान्पूजयिष्यामि तावत्त्वं सुस्थिराभव ।"

यह कहकर पुष्पों को यन्त्र के ऊपर छोड़ दें । फिर मूलमन्त्र का उच्चारण करने के बाद निम्नलिखित वाक्य से देवी का आह्वान करें—

"साङ्गे सायुधे सवाहने सावरणे सपरिवारे दक्षिण कालिके इहागच्छ ।"

यह कहकर 'आवाहन-मुद्रा के आवाहन करें तथा **'इहतिष्ठ'**—कहकर 'स्थापन मुद्रा' से स्थापित करें । तत्पश्चात् **'इहसन्निधेहि'**—कह कर 'सन्निधीकरण-मुद्रा' से सन्निधीकरण करें । फिर **'इह सन्निरुध्यस्व'**—कह कर 'सन्निरोधन मुद्रा' से सन्निरोधन करे । फिर **'इहसम्मुखी भव'**—कह कर 'सम्मुखीकरण-मुद्रा' से सम्मुखीकरण करें ।

इसके पश्चात् अस्त्र से संरक्षण करके **'हुम्'**—से अवगुण्ठित कर, **'वम्'** कहकर 'धेनु-मुद्रा' से अमृतीकरण कर, देवता का षडङ्गन्यास करके मूलमन्त्र द्वारा सकलीकरण कर, **'आं ह्रीं क्रों स्वाहा'** - इस मन्त्र को १२ बार जपकर, 'लेलिहान मुद्रा' द्वारा देवता की प्राण प्रतिष्ठा करें । इस हेतु निम्नलिखित वाक्य को हाथ बाँध कर पढ़ें—

"ॐ ह्रीं क्रीं श्रीं दक्षिण कालिकायै वाङ्मनस्त्वक्चक्षु श्श्रोत्रघ्राणप्राणा इहागत्य सुखञ्चिरन्तिष्ठन्तु स्वाहा ।"

फिर 'धेनु-मुद्रा' प्रदर्शित कर, मूलमन्त्र का उच्चारण करने के बाद निम्नलिखित वाक्य को बोलते हुए पाँच पुष्पांजलि प्रदान करें—

"एषपुष्पाञ्जलिस्साङ्गसायुध सवाहन सावरण सपरिवार दक्षिण कालिका देवतायै समर्पयामि नमः ।"

इसी प्रकार मूलमन्त्र के अन्त में निम्नलिखित वाक्यों का उच्चारण करते हुए क्रमशः (१) आचमनीय, (२) अर्घ्य, (३) मधुपर्क, (४) पुनराचमनीय, (५) स्नानीय, (६) रक्तचन्दन, (७) अक्षत, (८) पुष्प, (९) धूप, (१०) दीप तथा (११) नैवेद्य प्रदान करें । यथा—

'इदम्पाद्य मिदमाचमनीयम्, एवोऽर्घ्यः, एष मधुपर्कः, इदम्पुनराचमनीयं, इदंस्नानीयन्दक्षिण कालिकायै देवतायै नमः, इदं-रक्तचन्दनानुलेपनम्, एते अक्षताः, इमानि पुष्पाणि दक्षिणकालिका देवतायै वौषट्, एषधूपः, एषदीप एतानि नैवेद्यानि कालिका देवतायै नमः ।"

उक्त विधि से संक्षिप्त-पूजा कर, जपमाला हाथ में लें। फिर किसी जल पूर्ण पात्र को अपने बाँई ओर स्थापित कर, मूलमन्त्र द्वारा उसमें से अर्घ्य के लिए जल छिड़क कर निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करें—

"ॐ मातो माले महामाये सर्वशक्ति स्वरूपिणि।
चातुर्व्वर्गस्त्वयिन्यस्त स्तस्मान्मे सिद्धिदाभव॥"

इसके पश्चात् 'ह्रीं सिद्धयै नमः'—कह कर माला को दाँये हाथ में ले, हृदय के समीप ले जाकर, मध्यमा अँगुली के मध्यभाग से प्रत्येक दाने का स्पर्श करें, परन्तु सुमेरु को छोड़ दें। तदुपरान्त कालका का चिन्तन कर मस्तक में गुरु तथा हृदय में देवी का ध्यान करें। जिह्वा पर मन्त्र को दीपक के रूप में स्थित अनुभव करते हुए उसकी प्रभा में जिह्वा को भी दीपक रूपिणी अनुभव करें। फिर उपाशु-जप करके माला, वर्णमाला, संस्कृत महाशंख, रुद्राक्ष, स्फटिक अथवा किसी अन्य वस्तु की माला पर, (अथवा बिना माला के भी) मूलमन्त्र को १०८ बार जपें तथा माला को मस्तक से लगायें। माला को मस्तक का स्पर्श कराते समय निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करना चाहिए—

"ॐ त्वम्माले सर्व्वभूतानां सर्व्वलोक प्रियामता।
शिवङ्कुरुष्व मे भद्रे यशोवीर्य्यञ्च सर्व्वदा॥"

इसके पश्चात् 'ह्रीं सिद्धयै नमः' कह कर, पुनः पूर्ववत् प्राणायाम, न्यास आदि कर, देवता का गन्ध-पुष्प-अक्षतादि से पूजन कर, पुष्प चन्दन अक्षत युक्त शंखोदय द्वारा निम्नलिखित मन्त्र का जप करते हुए, जल को तेजोमय जानकर, देवी के बाँये हाथ में समर्पित करें—

"ॐ गुह्याति गुह्य गोप्त्रीत्वङ्गृहाण स्मत्कृतञ्जपम्।
सिद्धिर्भवतु मे देवि त्वत्प्रसादान्महेश्वरि॥"

इसके उपरान्त माला को सिर से नीचे उतार कर निम्नलिखित मन्त्र का उच्चारण करें—

"ॐ त्वम्माले सर्व्वदेवानां सर्व्वसिद्धि प्रदायता।
तेन सत्येन्नमोसिद्धिन्देहि देवि नमो ऽस्तुते॥"

इस प्रकार माला का पूजन कर, उसे यत्नपूर्वक छिपाकर रखदें।

यदि हाथ के स्पर्श के कारण माला भ्रष्ट हो जाय तो उसकी शान्ति हेतु १०८ बार मूलमन्त्र का जप करना चाहिए।

अन्त में, देवी को आठ पुष्पांजलि समर्पित कर, स्तोत्र, कवच आदि का पाठ करना चाहिए।

---

# ७ | दक्षिण काली के अन्य मन्त्र

विभिन्न तन्त्र ग्रंन्थों में भगवती दक्षिण काली के अनेक मन्त्रों का उल्लेख किया है। सभी मन्त्र सिद्धि प्रद तथा साधक की मनोभिलाषाओं की पूर्ति करने वाले हैं। इन मन्त्रों की साधना में प्रातः कृत्य से प्राणायाम तक के बाद उसी विधि से पूजादि सभी कृत्य करने चाहिए, जिनका उल्लेख भगवती दक्षिण कालिका के 'द्वाविंशत्यक्षर मन्त्र-प्रयोग' में किया गया है।

जिस किसी मन्त्र के ध्यान, न्यास, जप संख्या आदि में कुछ अन्तर है, उसका उल्लेख यथास्थान कर दिया गया है।

## मनोभिलाषा पूरक एवं शास्त्र-ज्ञान-प्रदायक मन्त्र

(१) **'क्रीं'**—यह एकाक्षर मन्त्र है।

(२) **'ह्रीं'**—यह भी एकाक्षर मन्त्र है।

(३) **क्रीं क्रीं क्रीं**—यह त्र्यक्षर मन्त्र है।

एकाक्षर मन्त्र सभी अभिलाषाओं की पूर्ति करता है तथा त्र्यक्षर मन्त्र का उपासक सभी शास्त्रों का ज्ञाता हो जाता है।

उक्त दोनों मन्त्रों की पूजा पद्धति, न्यास आदि सब दक्षिण काली के बाईस अक्षरों वाले पूर्वोक्त मन्त्र की भाँति ही हैं।

इनके 'कराङ्ग न्यास' को—

**ॐ क्रां अंगुष्ठाभ्यां नमः।** इत्यादि

**ॐ ह्रां अंगुष्ठाभ्यां नमः।** इत्यादि क्रम से करना चाहिए।

इनमें से एकाक्षर-मन्त्र का ध्यान इस प्रकार निर्देशित है—

"शवारूढां महाभीमां घोरदंष्ट्रां वरप्रदाम्।

हास्य युक्तां त्रिनेत्रां च कपाल कर्तृका कराम्॥

मुक्तकेशीं ललज्जिह्वां पिबन्तीं रुधिरं मुहुः ।
चतुर्बाहुयुतां देवीं वराभयकरां स्मेरत् ॥

**भावार्थ**—'देवी शव पर आरूढ़ हैं । उनकी आकृति महाभयंकर है । दाँत भयानक हैं । वे वर दायिका हैं । वे हास्यमुखी एवं तीन नेत्रों वाली हैं । उनके दो हाथों में कपाल तथा कैंची हैं । उनके बाल बिखरे हुए हैं । उनकी जीभ लपलपा रही है और वे बारम्बार रक्तपान कर रही हैं । वे चार भुजाओं वाली हैं । उनके शेष दो हाथ वर मुद्रा तथा अभय प्रदमुद्रा में हैं ।

**पुरश्चरण**—उक्त दोनों मन्त्रों के पुरश्चरण में एक लाख की संख्या में जप करना निर्दिष्ट है ।

## विद्यारत्न-मन्त्र

"ॐ ह्रीं ह्रीं हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं दक्षिण कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं ।"

यह इक्कीस अक्षर का मन्त्र इस विद्या का सर्वश्रेष्ठ रत्न है । यह समस्त कामनाओं की पूर्ति करता है ।

इसके पुरश्चरण हेतु एक लाख की संख्या में जप करना चाहिए । जप का दशांश होम करना चाहिए ।

अन्य विधियां पूर्ववत् ।

## त्रिविंशत्य, द्विविंशत्य एवं विंशत्याक्षर मन्त्र

(१) "ॐ ह्रीं ह्रीं हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं दक्षिण कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा ।"

पूर्वोक्त इक्कीस अक्षर वाले मन्त्र में 'स्वाहा' शब्द जोड़ देने से यह तेईस अक्षरों वाला मन्त्र बनता है ।

(२) "ह्रीं ह्रीं हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं दक्षिण कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा ।"

यह बाईस अक्षरों वाला मन्त्र है ।

(३) "ह्रीं ह्रीं हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रींह्रीं स्वाहा ।"

यह बीस अक्षरों वाला मन्त्र है।

इन सब के ध्यान, पूजन आदि की पद्धति पूर्वोक्त दक्षिण कालिका मन्त्र की भाँति ही है।

## त्र्यक्षर मन्त्र

"क्रीं क्रीं हूं।"

यह तीन अक्षरों वाला मन्त्र है। इसे 'चामुण्डा कालिका' की साधना में प्रशस्त माना गया है।

सभी विधियाँ पूर्ववत् हैं।

## काली हृदय मन्त्र

"ॐ ह्रीं क्रीं मे स्वाहा।"

प्रसिद्ध है कि इस 'काली हृदय' नामक सिद्ध विद्या के ज्ञान-बल से ही भगवान् सदाशिव ने तीनों भुवनों की सृष्टि की है। यह सर्वश्रेष्ठ मन्त्र है।

इसकी साधना हेतु प्रातः कृत्य से प्राणायाम तक प्रातः कृत्य समाप्त कर, निम्नानुसार 'ऋष्यादि न्यास' करें—

मस्तके—भैरवः ऋषयेनमः।
मुखे—विराट् छन्दसे नमः।
हृदि—सिद्धकाली ब्रह्मरूपायै भुवनेश्वरी देवतायै नमः।
गुह्ये—क्रीं बीजाय नमः।
पादयोः—ह्रीं शक्तये नमः।

इसके उपरान्त पूर्वोक्त 'दक्षिण कालिका' की पद्धति के अनुसार वर्णन्यास तथा कराङ्गन्यास करके, निम्नानुसार 'ध्यान' करें—

खड्गोद्भिन्नेन्दु खण्डस्रवदमृत रसा प्लाविताङ्गी त्रिनेत्रा,
सव्ये पाणौ कपालाद् गलदसृजमथो मुक्तकेशीपिबन्ती।
दिग्वस्त्रा बद्धकाञ्ची मणिमयमुकुटाद्येयुता दीप्तजिह्वा,
पायान्नीलोत्पलाभा रवि शशि विलसत्कुण्डला लीढ़पादा॥

भावार्थ—"खड्ग द्वारा भिन्न किए गए चन्द्र मण्डल से स्रावित सुधा-रस से जिनका सम्पूर्ण शरीर आप्लावित है, जो तीन नेत्रों वाली है जिनके बाँये हाथ में नर-कपाल है और जो उसमें से गिरते हुए रक्त का पान कर रही हैं, जिनके केश

बिखरे हुए हैं, जो नग्न वेष में हैं। जिनकी कमर में काञ्ची (करधनी) बंधी है। मस्तक पर मणिमय मुकुट है, जिनकी प्रदीप्त जिह्वा है, जिनके शरीर की कान्ति नील-कमल जैसी है, जिनके कानों के कुण्डल सूर्य-चन्द्र की भाँति सुशोभित हैं और जो आलीढ़पद पर खड़ी हैं - ऐसी भगवती कालिका देवी हमारी रक्षा करें।"

उक्त प्रकार से ध्यान करके पूजा की अन्य सब विधियों का प्रयोग पूर्वोक्त दक्षिण कालिका की पद्धति के अनुसार करें।

इस मन्त्र के पुरश्चरण हेतु **इक्कीस सहस्र** (२१०००) की संख्या में जप किया जाता है तथा शिरीष पुष्पों द्वारा जप का दशांश होम किया जाता है।

## अन्य मन्त्र

(१) "क्रीं हूं ह्रीं।"

यह तीन अक्षरों वाला मन्त्र महाकाल द्वारा वर्णित है।

(२) "क्रीं क्रीं क्रीं स्वाहा।"

यह पञ्चाक्षर मन्त्र ब्रह्मा द्वारा वर्णित है।

(३) "क्रीं क्रीं क्रीं फट स्वाहा।"

यह षडक्षर मन्त्र त्रैलोक्य मोहनकारी है।

(४) "क्रीं हूं ह्रीं क्रीं हूं ह्रीं स्वाहा।"

तथा

(५) "क्रीं क्रीं क्रीं क्रीं क्रीं क्रीं स्वाहा।

ये दोनों अष्टाक्षर-मन्त्र चतुर्वर्ग प्रदायक हैं।

(६) ऐं नमः क्रीं क्रीं कालिकायै स्वाहा।"

यह एकादशाक्षरी मन्त्र मनोभिलाषा पूरक है।

उक्त सभी मन्त्रों की पूजा-विधि में प्रातः कृत्य से प्राणायाम के बाद, निम्नानुसार ऋष्यादि न्यास करना चाहिए—

शिरसि—**दक्षिणामूर्त्ति ऋषये नमः।**

मुखे—**पंक्तिश्छन्दसे नमः।**

नाभौ—**ह्रीं शक्तये नमः।**

हृदि- **कालिकायै देवतायै नमः।**

फिर अग्रानुसार 'ध्यान' करना चाहिए—

चतुर्भुजां कृष्णवर्णां मुण्डमाला विभूषिताम् ।
खड्ग च दक्षिणे पाणौ विभ्रतीन्दीवर द्वयं ॥
कर्त्रीं च खर्परं चैव क्रमाद् वामेन विभ्रती ।
द्यौ लिखन्ती जटायेकां विभ्रती शिरसा स्वयं ॥
मुण्डमालाधरा शीर्षे ग्रीवायामथ चापराम् ।
वक्षसा नागहारं च विभ्रती रक्तलोचना ॥
कृष्णवस्त्रधरा कट्यां व्याघ्राजिन समन्विता ।
वामपादं शवहृदि संस्थाप्य दक्षिणं पदं ॥
विलाप्य सिंह पृष्ठेतु लेलिहाना शवं स्वयं ।
साट्टहासा महाघोर रावयुक्ता सुभीषणा ॥'

**भावार्थ**—भगवती चार भुजाओं वाली, कृष्णवर्णा तथा मुण्डमाला से विभूषिता हैं। वे अपने दोनों दाँये हाथों में क्रमशः खड्ग तथा दो नील कमल लिए हैं एवं दोनों बाँये हाथों में कैंची और खर्पर लिए है। उनकी दो जटाओं में से एक आकाश को छू रही है। वे शिर तथा कण्ठ में मुण्डमाला एवं वक्षः-स्थल पर नाग हार धारण किए हैं। उनके नेत्र रक्तवर्ण हैं। करि में कृष्ण वस्त्र तथा व्याघ्रचर्म धारण किए हुए हैं। उनका बाँया पाँव शव के हृदय पर तथा दाँया सिंह की पीठ पर रखा हुआ है। वे मद्यपान अट्टहास्य तथा भीषण शब्द कर रही हैं।"

उक्त प्रकार से ध्यान करने के उपरान्त पूर्वोक्त दक्षिणकालिका क्रम से पूजा करनी चाहिए। इस मन्त्र के पुरश्चरण में दो लाख की संख्या में जप किया जाता है।

उक्त मन्त्रों में ग्यारह अक्षर वाले मन्त्र के अतिरिक्त, जितने मन्त्र हैं, उनमें से जिस मन्त्र में जितने अक्षर हैं, उनका उतनी ही लाख की संख्या में जप करने से पुरश्चरण होता है।

## विविध मन्त्रः

(१) **'क्रीं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके स्वाहा'**

यह एकादशाक्षर मन्त्र **चतुर्वर्ग फलदायक है।**

(२) **'क्रीं हूं ह्रीं दक्षिणे कालिके फट्'**

यह दशाक्षर मन्त्र भी धर्म, **अर्थ, काम तथा मोक्ष दायक है।**

(३) क्रीं क्रीं हूं हूं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।"

यह अष्टदशाक्षर मन्त्र मनोभिलाषापूरक है।

इन मन्त्रों की साधना हेतु प्रातः कृत्य से प्राणायाम तक के कर्मकर, निम्नानुसार ऋष्यादि न्यास करें।

शिरसि—दक्षिणा मूर्तिऋषये नमः।

मुखे—पंक्तिश्छन्दसे नमः।

हृदये—दक्षिण कालिकायै देवतायै नमः।

अन्य सभी विधियाँ दक्षिणकालिका के पूर्वोक्त मन्त्र की भाँति ही करें।

(४) 'क्रीं स्वाहा।'

इस मन्त्र के ऋषि भैरव हैं। अन्य सब पूर्ववत्।

(५) क्रीं हूं ह्रीं स्वाहा—

इस मन्त्र के ऋषि पञ्चवक्त्र हैं। अन्य सब पूर्ववत्।

(६) क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।

(७) क्रीं क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।

(८) क्रीं दक्षिणे कालिके स्वाहा।

(९) क्रीं हूं ह्रीं क्रीं हूं ह्रीं स्वाहा।

(१०) क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।

(११) क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं स्वाहा।

(१२) नमः ऐं क्रीं क्रीं कालिकायै स्वाहा।

(१३) "ॐ नमः आं क्रों आं क्रो फट् स्वाहा कालि कालिके हूं।"

(१४) "ॐ हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं दक्षिण कालिके हूं हूं क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।"

(१५) "क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे कालिके क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।"

(१६) "ॐ क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिण कालिके स्वाहा।"

(१७) "क्रीं हूं ह्रीं दक्षिणे कालिके क्रीं हूं ह्रीं स्वाहा।"
(१८) "क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिणे स्वाहा।"
(१९) "क्रीं दक्षिणे कालिके क्रीं स्वाहा।"
(२०) "ॐ क्रीं हूं ह्रीं हुं फट् स्वाहा।"
(२१) "ॐ क्रीं कालिके स्वाहा।"
(२२) "ॐ क्रीं हूं ह्रीं हुं फट्।"
(२३) "क्रीं हूं ह्रीं।"
(२४) ॐ क्रीं।
(२५) क्रीं क्रीं क्रीं हूं ह्रीं क्रीं क्रीं क्रीं हूं ह्रीं स्वाहा।
(२६) ऐं नमः क्रीं ऐं नमः क्रीं कालिकायै स्वाहा।
(२७) क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं दक्षिण कालिके स्वाहा।
(२८) क्रीं हूं ह्रीं दक्षिण कालिके फट्।
(२९) क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं दक्षिणकालिके क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।
(३०) क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।
(३१) क्रीं हूं ह्रीं स्वाहा।
(३२) क्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं स्वाहा।
(३३) क्रीं दक्षिण कालिके स्वाहा।
(३४) क्रीं हूं हूं ह्रीं हूं हूं क्रीं स्वाहा।
(३५) क्रीं क्रीं हूं हूं ह्रीं ह्रीं क्रीं क्रीं हूं हूं ह्री ह्रीं स्वाहा।
(३६) क्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूंक्रीं क्रीं क्रीं ह्रीं ह्रीं हूं हूं स्वाहा।
(३७) नमः ऐं क्रीं क्रीं कालिकायै स्वाहा।
(३८) नमः आं आं क्रों क्रों फट् स्वाहा कालिके हूं।
(३९) क्रीं क्रीं स्वाहा।
(४०) क्रीं क्रीं फट् स्वाहा।
(४१) क्रीं क्रीं क्रीं क्रीं क्रीं क्रीं स्वाहा।

